किन्तु ईश्वर का योगमाया के द्वारा ज्ञान स्वरूप लीला विग्रह का आविर्भाव होता है । इस तरह जीव और ईश्वर में महान् भेद है । अतएव परमात्मा का भजन करने से मोक्ष की प्राप्ति होती है ॥४॥

**स आदिदेवो जगतां परो गुरुः स्वधिष्ण्यमास्थाय सिसृक्षयैक्षत ।**
**तां नाध्यगच्छद्दृशमत्र संमतां प्रपञ्चनिर्माणविधिर्यया भवेत् ॥५॥**

**अन्वयः**— स आदिदेवः जगतां परो गुरुः स्वधिष्ण्यम् आस्थाय सृसृक्षया ऐक्षत, परन्तु प्रपञ्च निर्माण विधिः यया भवेत् तां सम्मतां दृशम् न अध्यगच्छत् ॥५॥

**अनुवाद**— त्रैलोक्य के परम गुरु ब्रह्माजी अपने कमलासन पर बैठकर प्रपञ्च की सृष्टि करने की इच्छा से विचार करने लगे, किन्तु जिसके द्वारा प्रपञ्च का निर्माण किया जा सकता है, उस ज्ञान को वे नहीं प्राप्त कर सके ॥५॥

### भावार्थ दीपिका

भगवद्भजनादेव तत्त्वज्ञानमित्येतत्प्रपञ्चयिष्यन् ब्रह्मणोऽपि तत्त्वज्ञानं तत्प्रसादादेवेति दर्शयितुमितिहासमाह–स इत्यादिना। परो गुरुर्भक्तिरहस्योपदेष्टा । स्वधिष्ण्यं पद्ममास्थायाधिष्ठाय । तस्याधिष्ठानान्वेषणाय पूर्वं जले निमग्नः परावृत्य, स्वधिष्ण्ये स्थित्वेत्यर्थः। ऐक्षत तत्कथं स्रष्टव्यमित्यालोचितवान् । तां दृशं प्रज्ञामत्र सृष्टिविषये संमतामव्यभिचारिणीम् । विधिः प्रकारः ॥५॥

### भाव प्रकाशिका

श्रीभगवान् के भजन से तत्त्वज्ञान की प्राप्त होती है, इस बात को विस्तार से बतलाने के लिए तथा ब्रह्माजी को भी तत्त्वज्ञान परमात्मा की कृपा से ही होता है इस बात को बतलाने के लिए उन्होंने इतिहास को **स आदि देवः इत्यादि** श्लोक से कहा । **परो गुरुः** कहकर भक्ति के रहस्य का उपदेश करने वाला कहा गया है । **स्वधिष्ण्य** अर्थात् कमलासन पर बैठकर अपने अधिष्ठान का अन्वेषण करने के लिए ब्रह्माजी पहले तो जल में प्रवेश किए किन्तु पता नहीं पा सकने के कारण वे लौटकर अपने आसन पर बैठकर विचार किए कि प्रपञ्च की सृष्टि कैसे किया जाय ? किन्तु जिस दृष्टि के द्वारा ही प्रपञ्च की सृष्टि हो सकती है उसको वे नहीं जान पाये । विधि शब्द प्रकार का वाचक है ॥५॥

**स चिन्तयन्द्व्यक्षरमेकदाम्भस्युपाशृणोद्द्विर्गदितं वचो विभुः ।**
**स्पर्शेषु यत्षोडशमेकविंशं निष्किंचनानां नृप यद्धनं विदुः ॥६॥**

**अन्वयः**— चिन्तयन् स विभुः एकदा अभ्भसि द्विगदितम् वचः उपाशृणोत् यत् स्पर्शेषु षोडशं **'त'** एकविंश प इति, तप इत्यर्थः । हे नृप ! यत् निष्किञ्चनानानां धनं विदुः ॥६॥

**अनुवाद**— एक बार चिन्तन करते हुए ब्रह्माजी ने अपने सन्निकट में जल में दो बार उच्चरित वाणी को सुना । जो स्पर्श वर्णों में सोलहवाँ त तथा इक्कीसवां प वर्ण से युक्त तप शब्द था उसका तप, तप, इस तरह से दो बार सुना । उस तप को ही अकिञ्चन पुरुषों का धन बतलाया गया है ॥६॥

### भावार्थ दीपिका

सृष्टिं चिन्तयन् कदाचित् द्व्यक्षरं वचोऽम्भसि उपाशृणोत् उप समीपे श्रुतवान् । ते अक्षरे दर्शयति । **कादयो मावसानाः स्पर्शाः'** तेषु यत्षोडशं तकारो यच्चैकविंशं पकारः । वचसो निर्देशार्थ तदर्थमाह । हे नृप, निष्किंचनानां त्यक्तधनानां धनं यद्विदुः, येन तपोधना इति प्रसिद्धा, तच्च द्विर्गदितं तप तपेति । लोण्मध्यपुरुषैकवचनम् । तस्य वीप्सां सादरविधिरूपामशृणोदित्यर्थः ॥६॥

### भाव प्रकाशिका

सृष्टि के विषय में विचार करते हुए ब्रह्माजी एक बार दो अक्षरों वाली वाणी को जल में अपने सन्निकट में ही सुने । उन दोनों अक्षरों को बतलाते हुए कहते हैं- **स्पर्शेषु इत्यादि** स्पर्श वर्णो में सोलहवाँ त और इक्कीसवाँ

प ये दो वर्ण वे थे । उस वाणी का निर्देश करने के लिए उसका अर्थ बतलाते हुए शुकदेवजी ने कहा राजन् उस तप को ही अकिञ्चन पुरुषों का धन बतलाया गया है । तपोधन कहा गया है । उस वाणी को तप, तप अर्थात् तप करो तप करो इस तरह से दो बार सुना । तप शब्द लोट् लकार के मध्यम पुरुष के एक वचन का रूप हैं । उसको विधि रूप से ब्रह्माजी ने दो बार सुना ।।६।।

**निशम्य तद्वक्तृदिदृक्षया दिशो विलोक्य तत्रान्यदपश्यमानः ।**
**स्वधिष्ण्यमास्थाय विमृश्य तद्धितं तपस्युपादिष्ट इवादधे मनः ।।७।।**

**अन्वयः**— निशम्य, तद्वक्तृदिदृक्षया दिशः विलोक्य अन्यत् अपश्यमानः स्वधिष्ण्यम् आस्थाय तद्धितं विमृश्य उपादिष्ट इव तपसि मन आदधे ।।७।।

**अनुवाद**— उस वाणी को सुनकर उसके वक्ता को देखने की इच्छा से ब्रह्माजी ने दिशाओं में देखा; किन्तु वे किसी को नहीं देखे । उसके पश्चात् अपने आसन पर बैठकर तपस्या को ही अपना कल्याणकारी सोचकर वे तप में ही अपने मन को लगा दिए ।।७।।

### भावार्थ दीपिका

एवं निशम्य तस्य वचसो वक्तुर्दिदृक्षया ततः प्रचलितः सन् दिशो विलोक्य पुनः स्वधिष्ण्यमास्थाय केनचित्प्रत्यक्षं नियुक्त इव तच्चात्मनो हितं तपसि मनो धृतवानित्यर्थः ।।७।।

### भाव प्रकाशिका

इस तरह से सुनकर उस वाणी के वक्ता को देखने की इच्छासे वहाँ से उठकर दिशाओं में देखकर फिर ब्रह्माजी अपने आसन पर बैठ गये । किसी के द्वारा साक्षान्नियुक्त हुए के समान, उसी को अपना कल्याणकारी मानकर अपने मन को वे तपस्या में लगा दिए ।।७।।

**दिव्यं सहस्राब्दममोघदर्शनो जितानिलात्मा विजितोभयेन्द्रियः ।**
**अतप्यत स्माखिललोकतापनं तपस्तपीयांस्तपतां समाहितः ।।८।।**

**अन्वयः**— तपतां तपीयान् समाहितः अमोघ दर्शनः जितानिलात्मा विजितोभयेन्द्रियः अखिललोकतापनं तपः दिव्यं सहस्राग्ब्दं अतप्यत ।।८।।

**अनुवाद**— तपस्या करने वालों में सबसे श्रेष्ठ तपस्वी अमोघ ज्ञान वाले ब्रह्माजी ने अपने श्वास को जित लिया ज्ञानेन्द्रियों कर्मेन्द्रियों और मन को वश में करके सम्पूर्ण लोकों को प्रकाशित करने में समर्थ तपस्या को देवताओं के एक हजार वर्ष पर्यन्त किए ।।८।।

### भावार्थ दीपिका

ततश्च स ब्रह्माऽखिलानां लोकानां तापनं प्रकाशकं तपोऽतप्यत स्म कृतवान् । तप तपेत्येतस्य वचोऽर्थे । अमोघं दर्शनं यस्य । जितोऽनिल आत्मा मनश्च येन । विजितान्युभयेन्द्रियाणि ज्ञानकर्मात्मकानि येन । तपतां तपश्चरतां मध्ये तपीयानतिशयेन तपस्वी ।।८।।

### भाव प्रकाशिका

उसके पश्चात् ब्रह्माजी ने सम्पूर्ण जगत् को प्रकाशित करने में समर्थ तप को किया । उनका ज्ञान अमोघ है । उन्होंने अपने श्वास कमेन्द्रियाँ, ज्ञानेन्द्रियाँ और मन सबको उस समय अपने वश में कर लिया था । वे सभी तपस्वियों में श्रेष्ठ हैं । ऐसे ब्रह्मा जी ने देवताओं के एक हजार वर्ष पर्यन्त तपस्या की ।।८।।

**तस्मै स्वलोकं भगवान् सभाजितः संदर्शयामास परं न यत्परम् ।**
**व्यपेतसंक्लेशविमोहसाध्वसं स्वदृष्टवद्भिर्विबुधैरभिष्टुतम् ॥९॥**

**अन्वयः**— सभाजितः भगवान् तस्मै व्येपेतसंक्लेश विमोहसाध्वसं, स्व दृष्टवद्भिः विवुधैरभिष्टुतम् यत्परं परं न एतादृशं लोकं संदर्शयामास ॥९॥

**अनुवाद**— ब्रह्माजी की तपस्या से प्रसन्न होकर श्रीगवान् ने उनको क्लेश, मोह तथा भय से रहित तथा जिस देवता ने उसका दर्शन किया है, उसके द्वारा उनकी स्तुति की जाती है । जिससे श्रेष्ठ कोई भी दूसरा लोक नहीं हैं इस प्रकार के अपने लोक को उनको दिखाया ॥९॥

### भावार्थ दीपिका

**तस्मै ब्रह्मणे स्वलोकं वैकुण्ठाख्यम् । परं श्रेष्ठम् । न यत्परं यतः परमुत्कृष्टमन्यन्नास्ति । तमेव लोकमनुवर्णयति पञ्चभिः। व्यपेताः संक्लेशादयो यस्मात् । स्वदृष्टवद्भिः सत्पुण्यवद्भिः । यद्वा स्वस्य दृष्टं दर्शनमस्ति येषाम् । आत्मविद्भिरित्यर्थः ॥९॥**

### भाव प्रकाशिका

ब्रह्मजी की तपस्या से प्रसन्न होकर श्रीभगवान् ने उनको अपने वैकुण्ठ नामक श्रेष्ठ लोक का दर्शन कराया। वह वैकुण्ठ सबसे श्रेष्ठ लोक है, उससे बढ़कर कोई भी लोक नहीं है । उसी लोक का वर्णन पाञ्च श्लोकों से किया गया है । वह लोक सभी प्रकार के क्लेशों आदि से रहित है । जिन पुण्यवान् पुरुषों के द्वारा वह लोक देखा गया है अथवा जिन आत्मज्ञ पुरुषों के द्वारा वह लोक देखा जाता है, उन सबों के द्वारा वह लोक अभिष्टुत है ॥९॥

**प्रवर्तते यत्र रजस्तमस्तयोः सत्त्वं च मिश्रं न च कालविक्रमः ।**
**न यत्र माया किमुतापरे हरेरनुव्रता यत्र सुरासुरार्चिताः ॥१०॥**

**अन्वयः**— यत्र रजस्तमस्तयोः सत्त्वं न, न च रजस्तममोभ्यां मिश्रं सत्त्वं, न काल विक्रमः । न च यत्र माया, अपरे किमुत । यत्र सुरासुरार्चिताः हरेः अनुव्रताः सन्ति ॥१०॥

**अनुवाद**— उस लोक में रजोगुण तथा तमोगुण की सत्ता नहीं है । वहाँ रजोगुण एवं तमोगुण से मिश्रित भी सत्त्वगुण नहीं है । वहाँ शुद्ध सत्त्वगुण है । वहाँ काल का विनाश रूपी पराक्रम भी नहीं चलता है । वहाँ पर माया भी नहीं है तो फिर माया जन्य राग, लोभ इत्यादि वहाँ कैसे हो सकते हैं ? वहाँ पर देवता और दैत्यों से पूजित भगवत् पार्षदों का ही निवास है ॥१०॥

### भावार्थ दीपिका

**तयोस्ताभ्यां मिश्रं सत्त्वं च न प्रवर्तते, किंतु शुद्धमेव सत्त्वम् । कालविक्रमो नाशः । अपरे रागलोभादयो न सन्तीति किमु वक्तव्यम् । अनुव्रताः पार्षदाः ॥१०॥**

### भाव प्रकाशिका

उस वैकुण्ठ लोक में रजोगुण एवं तमोगुण की सत्ता नहीं है तथा वहाँ उन दोनों गुणो से मिश्रित सत्त्वगुण भी नहीं है । वहाँ तो केवल शुद्धसत्त्व है । वहाँ काल का पराक्रम रूपी नाश भी नहीं होता है । जब वहाँ माया ही नहीं है तो माया जन्य राग लोभ इत्यादि कैसे होंगे । वहाँ तो देवताओं और दैत्यों से पूजित श्रीभगवान् के पार्षदों का ही निवास है ॥१०॥

**श्यामावदाताः शतपत्रलोचनाः पिशङ्गवस्त्राः सुरुचः सुपेशसः ।**
**सर्वे चतुर्बाहव उन्मिषन्मणिप्रवेकनिष्काभरणाः सुवर्चसः ॥**
**प्रवालवैदूर्यमृणालवर्चसः परिस्फुरत्कुण्डलमौलिमालिनः ॥११॥**

**अन्वयः**— सर्वे श्यामाऽवदाता शतपत्रलोचना, पिशङ्गवस्त्राः सुरुचः, सुपेशसः चतुर्बाहवः उन्मिषन्मणिप्रवेक निष्काभरणाः सुव्रर्चसः प्रवालवैदूर्यमृणालवर्चसः परिस्फुरत् कुण्डल मौलिमालिनः ।।११।।

**अनुवाद**— श्रीभगवान् के सभी पार्षदों का शरीर उज्ज्वल कान्ति से युक्त श्याम वर्ण का है । उनके कमल दल के समान मनोहर नेत्र हैं, उनसबों का पीत वर्ण का वस्त्र हैं, उनकी सुन्दर कान्ति है तथा वे अत्यन्त कोमल हैं । सुकुमार हैं । सबके सब चार भुजाओं वाले हैं । वे मणि जटित सुवर्ण की कान्तिमय आभूषणों को धारण किए रहते हैं उनकी शोभा प्रवाल, वैदूर्य तथा कमलनाल तन्तु के समान है । उनके कुण्डल, मुकुट और मालायें चमकती रहती हैं ।।११।।

### भावार्थ दीपिका

श्यामश्च ते अवदाता उज्ज्वलाश्च, पद्मनेत्राः पीताम्बराः, सुरूचोऽतिकमनीयाः, सुपेशसोऽतिसुकुमाराः । उन्मिषन्त इव प्रभावन्तो मणिप्रवेका मण्युत्तमा येषु तानि निष्काणि पदकान्याभरणानि च येषां ते । सुवर्चसोऽतितेजस्विनः, प्रवालादिवद्वर्चो वर्णो येषां ते, परितः स्फुरन्ति कुण्डलानि मौलयो मालाश्च सन्ति येषां ते ।।११।।

### भाव प्रकाशिका

इस श्लोक में श्रीभगवान् के पार्षदों की अनेक विशषतायें बतलायी गयी हैं । वे उज्ज्वल कान्ति से युक्त श्याम वर्ण के हैं । उनके कमल के समान नेत्र हैं । सबके सब पीताम्बर धारण किए रहते हैं वे देखने में अत्यन्त मनोहर लगते हैं तथा सुपेश अर्थात् अत्यन्त सुकुमार हैं । चमकती हुयी उत्तममणियों से जटित उनके सुवर्ण निर्मित आभूषण हैं । वे सुवर्चस अर्थात् अत्यन्त तेजस्वी है । उनकी शोभा मूंगा वैदूर्य तथा मणालतन्तु के समान है । उनके कुण्डल, मुकुट तथा मालयें चमकती रहती हैं ।।११।।

**भ्राजिष्णुभिर्यः परितो विराजते लसद्विमानावलिभिर्महात्मनाम् ।**
**विद्योतमानः प्रमदोत्तमाद्युभिः सविद्युदभ्रावलिभिर्यथा नभः ।।१२।।**

**अन्वयः**— प्रमदोत्तमाद्युभिः सविद्युदभ्रावलिभिः नभः यथा महात्मनाम् भ्राजिष्णुभिः लसद् विमानावलिभिः विद्योतमानः विराजते ।।१२।।

**अनुवाद**— जिस प्रकार आकाश बिजली सहित बादलों से सुशोभित होता है, वैसे ही वह लोक मनोहर कामिनियों की कान्ति से युक्त महापुरुषों के तेजोमय विमानों से चारो ओर सुशोभित होता है ।।१२।।

### भावार्थ दीपिका

पार्षदाननुवर्ण्य पुनरपि लोकमनुवर्णयति । भ्राजिष्णुभिर्देदीप्यमानाभिः प्रमदोत्तमानां दिवः कान्तयस्ताभिर्विद्योतमानः । सह विद्युद्भिर्वर्तमानाः सविद्युतस्ताभिरभ्रावलिभिः । तत्र विद्युत इव स्त्रिय, अभ्रपङ्क्तय इव विमानानि, नभ इव लोकः ।।१२।।

### भाव प्रकाशिका

पार्षदों के वर्णन के पश्चात् शुकदेवजी पुनः उस लोक का वर्णन करते हैं । **भजिष्णुभिः इत्यादि** देदीप्यमान कामिनियों की कान्ति से सुशोभित बिजलियों से युक्त बादलों से जैसे आकाश सुशोभित होता है उसी तरह महापुरुषों के विमानों से वह लोक सर्वत्र सुशोभित होता है । विमानों में विद्युत् के समान कामिनियाँ हैं । मेघपंक्ति के समान विमान हैं और आकाश के समान वैकुण्ठ लोक है ।।१२।।

**श्रीर्यत्र रूपिण्युरुगायपादयोः करोति मानं बहुधा विभूतिभिः ।**
**प्रेङ्खं श्रिता या कुसुमाकरानुगैर्विगीयमाना प्रियकर्म गायती ।।१३।।**

**अन्वयः**— यत्र रूपिणी श्रीः उरुगायपादयोः विभूतिभिः बहुधा मानं करोति या पेङ्खं श्रिता प्रियकर्मगायती कुसुमाकरा नुगैः विगीयमाना भवति ।।१३।।

**अनुवाद**— उस वैकुण्ठ लोक में सुन्दर रूप धारण करके लक्ष्मीजी श्रीभगवान् के चरणों की अनेक प्रकार से सेवा करती हैं । जब झूले पर बैठकर अपने प्रियतम की लीलाओं का गायन करती हैं तो उनके सौगन्ध्य से उन्मत्त बने भौंरे उनके चारो ओर मंडराते हुए उनके ही गुणों का गायन करने लगते हैं ।।१३।।

### भावार्थ दीपिका

श्रीः सम्पत् । रूपिणी मूर्तिमती । मानं पूजाम् । विभूतिभिर्नानाबिभवैः प्रेङ्खमान्दोलं संश्रिता । कुसुमाकरो वसन्तस्तस्यानुगा भ्रमरास्तैर्विविधं गीयमाना । स्वयं तु प्रियस्य हरेः कर्म गायन्तीव भवति ।।१३।।

### भाव प्रकाशिका

लक्ष्मीजी सुन्दर शरीर धारण करके अनेक प्रकार के ऐश्वर्यों से श्रीभगवान् के चरणों की सेवा करती हैं । जब वे दोला पर बैठकर श्रीभगवान् के गुणों का गायन करती हैं, उस समय उनके सौन्दर्य तथा सौगन्ध्य से उन्मत्त बने भौंरे मानों उनके ही गुणों का गायन करने लगते हैं ।।१३।।

**ददर्श तत्राखिलसात्त्वतां पतिं श्रियः पतिं यज्ञपतिं जगत्पतिम् ।**
**सुनन्दनन्दप्रबलार्हणादिभिः स्वपार्षदमुख्यैः परिसेवितं विभुम् ।।१४।।**

**अन्वयः**— तत्र अखिलसात्त्वतां पतिम्, श्रियः पतिम्, यज्ञपतिं, जगत्पतिम् सुनन्द नन्द प्रबलार्हणादिभिः स्वपार्षदमुख्यैः परिसेवितं विभुम् ददर्श ।।१४।।

**अनुवाद**— ब्रह्माजी ने उस लोक में समस्त भक्तों के रक्षक, लक्ष्मीजी के पति, यज्ञपति तथा जगत् के स्वामी तथा सुनन्द, नन्द, प्रबल तथा अर्हण आदि अपने प्रमुख पार्षदों द्वारा सेवित श्रीभगवान् का दर्शन किया ।।१४।।

### भावार्थ दीपिका

य एवंभूतो लोकस्तत्र तस्मिन् ।।१४।।

### भाव प्रकाशिका

उपर्युक्त प्रकार का जो श्रीभगवान् का वैकुण्ठ लोक है, उसमें उन्होंने श्रीभगवान् का दर्शन किया । वे ही भगवान् भागवतों, लक्ष्मीजी, यज्ञों तथा जगत् के स्वामी हैं । सुनन्द, नन्द प्रबल तथा अर्हण आदि मुख्य पार्षद उनकी सेवा करते रहते हैं ।।१४।।

**भृत्यप्रसादाभिमुखं दृगासवं प्रसन्नहासारुणलोचनाननम् ।**
**किरीटिनं कुण्डलिनं चतुर्भुजं पीताम्बरं वक्षसि लक्षितं श्रिया ।।१५।।**

**अन्वयः**— भृत्यप्रसादाभिमुखम्, दृगासवं, प्रसन्नहासारुणलोचनानम्, किरीटिनं, कुण्डलिनं, चतुर्भुजं पीताम्बरम् वक्षसि श्रिया लक्षितम् ददर्श ।।१५।।

**अनुवाद**— अपने भक्तों पर कृपा करने वाले, असव के समान देखने वालों को प्रसन्न कर देने वाले, नेत्रों से युक्त, मन्दमुस्कान से युक्त लाल नेत्रों और सुन्दर मुखवाले शिर पर मुकुट, कानों में कुण्डल धारण किए हुए चार भुजाओं से युक्त पीताम्बर धारण किए हुए, वक्षःस्थल में लक्ष्मीजी के द्योतक श्रीवत्सचिन्ह से सुशोभित श्रीभगवान् को ब्रह्माजी ने देखा ।।१५।।

### भावार्थ दीपिका

भृत्यानां प्रसादेऽभिमुखम्, दृगेव आसव इव द्रष्टॄणां हर्षकरी यस्य तम्, प्रसन्नहासमरुणलोचनं चाननं यस्य, वक्षसि स्थितया च श्रिया लक्षितम् । अलंकृतमित्यर्थः ।।१५।।

### भाव प्रकाशिका

अपने भक्तों पर सदा कृपा करने के कारण अनुकूल श्रीभगवान् के नेत्र उस आसव के समान हैं जिसको देखने वाले प्रहर्षित हो जाते हैं, मधुर मुस्कान से युक्त श्रीभगवान् के नेत्र और मुखमण्डल लाल है। उनके वक्षःस्थल लक्ष्मीजी के द्योतक श्रीवत्सचिह्न से अलंकृत है। इस प्रकार के श्रीभगवान् का ब्रह्माजी ने दर्शन किया ॥१५॥

**अध्यर्हणीयासनमास्थितं परं वृतं चतुःषोडशपञ्चशक्तिभिः ।**
**युक्तं भगैः स्वैरितरत्र चाध्रुवैः स्व एव धामन्रममाणमीश्वरम् ॥१६॥**

**अन्वयः**— अध्यर्हणीयासनम् आस्थितम् परम् चतुषोडशपञ्चशक्तिभिः वृतम्। स्वैः भगैः युक्तम्, इतरत्र च अध्रुवैः स्वएव धामन् रममाणम् ईश्वरम् ददर्श ॥१६॥

**अनुवाद**— श्रेष्ठ तथा मूल्यवान सिंहासन पर बैठे हुए सर्वश्रेष्ठ तत्त्व स्वरूप प्रकृति, पुरुष, महान् तथा अहंकार इन चारों, ग्यारह इन्द्रियों तथा पाँचमहाभूत, पञ्चतन्मात्राओं इन सभी शक्तियों से घिरे हुए, योगियों को भी आभास रूप से प्राप्त होने वाले तथा अपने स्वाभाविक ऐश्वर्यों से युक्त अपने स्वरूप रूपी धाम में रमण करने वाले सबों के नियामक श्रीभगवान् को ब्रह्माजी ने देखा ॥१६॥

### भावार्थ दीपिका

अध्यर्हणीयं वरिष्ठं सिंहासनम्। चतस्रः प्रकृतिपुरुषमहदहंकाररूपाः, षोडश एकादशेन्द्रियपञ्चमहाभूताख्याः पञ्चतन्मात्ररूपा याः शक्तयस्ताभिर्वृतम्। स्वैर्भगैः स्वाभाविकैरैश्वर्यादिभिः इतरत्र योगिष्वध्रुवैरागन्तुकैः। साधारणैरित्यर्थः। एवं सत्यपि स्व एव धामन् स्वस्वरूप एवं रममाणम्। अतएवेश्वरम् ॥१६॥

### भाव प्रकाशिका

ब्रह्माजी ने देखा कि श्रीभगवान् एक बहुमूल्य तथा श्रेष्ठ सिंहासन पर बैठे हैं, वे प्रकृति, पुरुष, महान् तथा अहङ्कार रूप चार शक्तियों, ग्यारह इन्द्रियों तथा पाञ्च महाभूत रूप सोलह शक्तियों तथा पाँच तन्मात्राओं रूप शक्तियों से युक्त हैं, जो योगियों को आगन्तुक रूप से ही प्राप्त होते हैं, ऐसे अपने ऐश्वर्यों से युक्त तथा अपने स्वरूप में ही रमण करने वाले एवं सम्पूर्ण जगत् के नियामक श्रीभगवान् को ब्रह्माजी ने देखा ॥१६॥

**तद्दर्शनाह्लादपरिप्लुतान्तरो हृष्यत्तनुः प्रेमभराश्रुलोचनः ।**
**ननाम पदाम्बुजमस्य विश्वसृग्यत्पारमहंस्येन पथाऽधिगम्यते ॥१७॥**

**अन्वयः**— तद् दर्शनाह्लाद परिप्लुतान्तरः हृष्यत् तनुः, प्रेमभराश्रुलोचनः विश्वसृक् यत्पारमहंस्येन पथा अधिगम्यते तत् अस्य पदाम्बुज ननाम् ॥१७॥

**अनुवाद**— श्रीभगवान् के दर्शन से उत्पन्न आह्लाद से ब्रह्माजी का अन्तःकरण परिपूर्ण हो गया, शरीर रोमाञ्चित हो गया, प्रेमातिरेक के कारण नेत्रों में आँसू भर गये। इस प्रकार के ब्रह्माजी ने पारमहंस्य मार्ग से प्राप्त होने वाले श्रीभगवान् के चरणकमलों में प्रणाम किया ॥१७॥

### भावार्थ दीपिका

तस्य दर्शनेन य आह्लादस्तेन परिप्लुतं व्याप्तमान्तरमन्तःकरणं यस्य। हृष्यन्ती रोमाञ्चिता तनुर्यस्य। प्रेमभरेणाश्रूणि लोचनेषु यस्य। विश्वसृक् ब्रह्मा। पारमहंस्येन पथा ज्ञानमार्गेण ॥१७॥

### भाव प्रकाशिका

श्रीभगवान् के दर्शन से उत्पन्न आह्लाद से ब्रह्माजी का अन्तःकरण परिपूर्ण हो गया उनके शरीर में रोमाञ्च हो गया और उनकी आंखों में प्रेम के आँसू भर गये। इस प्रकार के ब्रह्माजी ने ज्ञानमार्ग से प्राप्त होने वाले श्रीभगवान् के चरणों में शिर झुकाकर प्रणाम किया ॥१७॥

**तं प्रीयमाणं समुपस्थितं तदा प्रजाविसर्गे निजशासनार्हणम् ।**
**बभाष ईषत्स्मितशोचिषा गिरा प्रियः प्रियं प्रीतमनाः करे स्पृशन् ॥१८॥**

**अन्वयः**— तदा प्रियमाणं समुपस्थितं प्रजाविसर्गे निजशासनार्हणं तं प्रीतमनाः करे स्पर्शन् प्रियः ईषत् स्मितशोचिषा गिरा प्रियं बभाषे ॥१८॥

**अनुवाद**— प्रसन्न तथा समुपस्थित उस समय प्रजाओं की सृष्टि करने के लिए आज्ञा देने योग्य ब्रह्माजी का प्रसन्नता पूर्वक हाथ पकड़कर श्रीभगवान् ने मन्दमुस्कान की शोभा से युक्त प्रिय वाणी में कहा ॥१८॥

### भावार्थ दीपिका

तं ब्रह्माणं भगवान् बभाषे । प्रजाविसर्गे कार्ये निजशासनार्हणं स्वनियोगार्हम् । प्रजाविसर्गे समुपस्थितमिति वाऽन्वयः। ईषत्स्मितेन शोचिर्दीप्तिः शोभा यस्यास्तया गिरा ॥१८॥

### भाव प्रकाशिका

सृष्टिकाल के आ जाने पर सृष्टि का कार्य करने की आज्ञा देने योग्य, ब्रह्माजी को श्रीभगवान् ने मन्दमुसकान की शोभा से युक्त वाणी से कहा ॥१८॥

श्रीभगवानुवाच

**त्वयाहं तोषितः सम्यग्वेदगर्भ सिसृक्षया । चिरं भृतेन तपसा दुस्तोषः कूटयोगिनाम् ॥१९॥**

**अन्वयः**— हे वेदगर्भ ! सिसृक्षया भृतेन तपसा त्वया अहं सम्यक् तोषितः कूटयोगिनाम् अहं दुस्तोषः ॥१९॥

### श्रीभगवान् ने कहा

**अनुवाद**— हे वेदगर्भ ब्रह्मन् ! जगत् की सृष्टि करने के इच्छा से तुम्हारे द्वारा की गयी तपस्या से मैं अच्छी तरह से प्रसन्न हूँ मन में कपट रखकर तपस्या करने वाले मुझे सन्तुष्ट नहीं कर सकते हैं ॥१९॥

### भावार्थ दीपिका

सिसृक्षया हेतुना चिरं संभृतेन तपसाऽहं सम्यक्तोषितः । दुस्तोषस्तोषयितुमशक्यः ॥१९॥

### भाव प्रकाशिका

जगत् की सृष्टि करने की इच्छा से की गयी तपस्या के कारण मैं अच्छी तरह से संतुष्ट हो गया हूँ । कपट पूर्वक की जाने वाली तपस्या के द्वारा कोई भी मुझको सन्तुष्ट नहीं कर सकता है ।

**वरं वरय भद्रं ते वरेशं माऽभिवाञ्छितम् । ब्रह्मञ्छ्रेयःपरिश्रामः पुंसो मद्दर्शनावधिः ॥२०॥**

**अन्वयः**— हे ब्रह्मन् ते भद्रम् ! वरेशं मां अभिवञ्छितम् वरं वरय । पुंसः परिश्रामः मद् दर्शनावधिः ॥२०॥

**अनुवाद**— ब्रह्माजी आपका कल्याण हो । मैं सभी वरदान देने वालों का स्वामी हूँ । तुम अपने मनोनुकूल वरदान माँग लो । पुरुषों के द्वारा किए जाने वाले परिश्रम का पर्यवसान मेरे दर्शनकाल पर्यन्त ही होता है ॥२०॥

### भावार्थ दीपिका

मा इति माम् । श्रेयसां फलानां परिश्रामः परिश्रमः साधनप्रयासः मम दर्शनमवधिर्यस्य स तथा । अतोऽधिकं तु पुनः फलं नास्तीत्यर्थः ॥२०॥

### भाव प्रकाशिका

मा शब्द का अर्थ यहाँ माम् है अर्थात् मुझको कल्याण प्राप्ति रूपी फल की प्राप्ति के लिए किए जाने वाले साधन रूपी प्रयास तब तक ही करना पड़ता है जब तक कि मेरा दर्शन न हो जाय । दर्शन से बढ़कर दूसरा कोई फल नहीं है ॥२०॥

**मनीषितानुभावोऽयं मम लोकावलोकनम् । यदुपश्रुत्य रहसि चकर्थ परमं तपः ॥२१॥**

**अन्वयः**— लोकावलोकनम् अयं मम मनीषितानुभावः । यत् रहसि उपश्रुत्य परमं तपः चकर्थः ॥२१॥

**अनुवाद**— यह मेरे लोक का दर्शन मेरी इच्छा का ही प्रभाव है । क्योंकि आपने एकान्त में मेरी तप, इस वाणी को सुनकर घोर तपस्या की है ॥२१॥

### भावार्थ दीपिका

एतच्च मत्कृपयैव त्वया प्राप्तमित्याह । मनीषितमिच्छा तुभ्यमिदं दातव्यमिति या ममेच्छा तस्यानुभावोऽयम् । कोऽसौ तमाह । मम लोक स्यावलोकनं यत् । न चेदं मयैव तपोबलेन प्राप्तमिति स्वातन्त्र्यं मन्यस्व तत्प्रवृत्तेरपि मत्कृतत्वादित्याह। रहसि तप तपेति यद्वच उपश्रुत्य परमं तपश्चकर्थ कृतवानसि ॥२१॥

### भाव प्रकाशिका

आपने जो मेरे लोक का दर्शन किया है, वह भी मेरी कृपा से ही किया है । मैंने चाहा कि मैं आपको दर्शन दूँ । मेरी उस इच्छा का ही प्रभाव है कि आपने मेरे लोक का दर्शन किया । आपको नहीं मानना चाहिए कि तपस्या रूपी मेरे स्वतन्त्र प्रयास से यह भगवल्लोक का दर्शन हुआ है । आपको तपस्या करने में मैंने ही लगाया है । क्योंकि एकान्त में तप करो, तप करो मेरी इस वाणी को सुनकर ही आपने यह घोर तपस्या की है ॥२१॥

**प्रत्यादिष्टं मया तत्र त्वयि कर्मविमोहिते । तपो मे हृदयं साक्षादात्माऽहं तपसोऽनघ ॥२२॥**

**अन्वयः**— हे अनध ! तव कर्मविमोहिते त्वयि मया प्रत्यादिष्टम् । तपः मे हृदयम् अहं साक्षात् तपसः आत्मा ॥२२॥

**अनुवाद**— सृष्टि के प्रारम्भ में आप यह सोचकर किं कर्तव्य विमूढ हो गये थे । उस समय मैंने ही आपको तपस्या करने की आज्ञा प्रदान की थी । तपस्या मेरा हृदय है और मैं साक्षात् तपस्या की आत्मा हूँ ॥२२॥

### भावार्थ दीपिका

तदपि त्वां प्रति मयैवादिष्टमुपदिष्टम् । कदा । तत्र तदा सृष्ट्यारम्भे त्वयि कर्मणि कार्येऽर्थे विमोहिते सति । किंच । तपो नाम ममैव शक्तिरित्याह । तपो मे हृदयमन्तरङ्गा शक्तिः, आत्मा स्वरूपम् । **'यस्य ज्ञानमयं तपः'** इति श्रुतेः ॥२२॥

### भाव प्रकाशिका

सृष्टि के प्रारम्भ में जब आप अपने कर्तव्य के विषय में किंकर्तव्य विमूढ थे, उस ासमय मैंने ही आपको तपस्या करने का आदेश दिया था; क्योंकि तप तो मेरा हृदय है अर्थात् अन्तरङ्गशक्ति हैं और मैं तपस्या की साक्षात् आत्मा हूँ ॥२२॥

**सृजामि तपसैवेदं ग्रसामि तपसा पुनः । विभर्मि तपसा विश्वं वीर्यं मे दुश्चरं तपः ॥२३॥**

**अन्वयः**— अहम् तपसा एव इदं सृजामि, पुनः तपसा ग्रसामि, तपसा विश्वं विभर्मि तपः मे दुश्चरं वीर्यम् ॥२३॥

**अनुवाद**— मैं तपस्या के द्वारा इस जगत् की सृष्टि करता हूँ तपस्या के द्वारा ही इसका संहार करता हूँ तथा तपस्या के ही द्वारा मैं इसको धारण किए रहता हूँ । तपस्या ही मेरी दुर्लंघ्य शक्ति है ॥२३॥

### भावार्थ दीपिका

ग्रसामि संहरामि । विभर्मि पालयामि । वीर्यं शक्तिः ॥२३॥

### भाव प्रकाशिका

श्रीभगवान् ने ब्रह्माजी को बतलाया कि मैं तपस्या के ही द्वारा इस सम्पूर्ण जगत् की सृष्टि करता हूँ संहार करता हूँ और जगत् का पालन करता हूँ । तपस्या मेरी दुर्लंघ्य शक्ति है ॥२३॥

ब्रह्मोवाच

**भगवन्सर्वभूतानामध्यक्षोऽवस्थितो गुहाम् । वेद ह्यप्रतिरुद्धेन प्रज्ञानेन चिकीर्षितम् ॥२४॥**

**अन्वयः**— सर्वभूतानाम् गुहाम् अवस्थितः अध्यक्षः भगवन् अप्रतिरुद्धेन प्रज्ञानेन ही चिकीर्षितम् वेद ॥२४॥

**ब्रह्माजी ने कहा**

**अनुवाद**— सबों के अन्तःकरण रूपी गुफा में साक्षी रूप में अवस्थित तथा सबों के अधिष्ठित करने वाले भगवान् आप अपने अप्रतिहत ज्ञान के द्वारा मेरे अभिप्रेत अर्थ को जानते ही हैं ॥२४॥

**भावार्थ दीपिका**

अध्यक्षोऽधिष्ठाता । गुहां गुहायां बुद्धाववस्थितः सन्यद्यपि वेद तथापीत्युत्तरेणान्वयः ॥२४॥

**भाव प्रकाशिका**

ब्रह्माजी ने श्रीभगवान् से कहा कि आप तो सम्पूर्ण जगत् के स्वामी हैं । सबों की बुद्धि नामक अन्तःकरण में साक्षी रूप से विद्यमान रहते हैं । आप सर्वज्ञ हैं अतएव अपने अप्रतिहत ज्ञान के द्वारा जानते ही हैं कि मैं क्या करना चाहता हँ फिर भी ॥२४॥

**तथापि नाथमानस्य नाथ नाथय नाथितम् । परावरे यथा रूपे जानीयां ते त्वरूपिणः ॥२५॥**

**अन्वयः**— तथापि हे नाथ नाथमानस्य नाथितम् नाथय । यथा ते त्वरूपिणः परावरे रूपे जानीयाम् ॥२५॥

**अनुवाद**— फिर भी याचना करने वाले मेरी इस प्रार्थना को आप स्वीकार करें कि आपकी कृपा से यद्यपि आप अरूप हैं फिर भी मैं आपके सूक्ष्म और स्थूल दोनों प्रकार के रूपों को जान सकूँ ॥२५॥

**भावार्थ दीपिका**

नाथमानस्य याचमानस्योपतप्यमानस्येति वा । हे नाथ, नाथय आशंसय प्रयच्छ । नाथितं याचितम् । **नाथृ नाधृ याच्ञोपतापैश्वर्याशीःषु'** । नाथितमेवाह । परं सूक्ष्मवरं स्थूलं च ते रूपं यथा जानीयाम् ॥२५॥

**भाव प्रकाशिका**

ब्रह्माजी ने कहा यद्यपि आप सब कुछ जानते हैं फिर भी याचना करने वाले मेरी इस याचना को सनाथित करें । नाथित का अर्थ याचित है । नाथृ नाधृ याच्ञोपतापैश्वर्याशीःषु इस धातु पाठ के अनुसार नाथित का अर्थ याचित है । अपनी प्रार्थित वस्तु को बतलाते हुए ब्रह्माजी ने कहा कि आप ऐसी कृपा करें कि मैं आपके सूक्ष्म तथा स्थूल दोनों रूपों को जान सकूँ । यद्यपि आप रूपहीन हैं ॥२५॥

**यथात्ममायायोगेन नानाशक्त्युपबृंहितम् । विलुम्पन्विसृजन् गृह्णन्बिभ्रदात्मानमात्मना ॥२६॥**
**क्रीडस्यमोघसंकल्प ऊर्णनाभिर्यथोर्णुते । तथा तद्विषयां धेहि मनीषां मयि माधव ॥२७॥**

**अन्वयः**— यथा आत्ममायायोगेन नानाशक्त्युपबृंहितम् विलुम्पन्, विसृजन्, गृह्णन् आत्मना आत्मानं विभृत् उर्णुते उर्णनाभिः यथा अमोघ सङ्कल्पः कीडसि, हे माधव तथा तद् विषयां मनीषां मयि धेहि ॥२६-२७॥

**अनुवाद**— जिस प्रकार अपनी माया को अपनाकर आप इस अनेक प्रकार की शक्तियों से सम्पन्न विश्व का संहार कर देते है, पुनः उसकी सृष्टि भी कर देते हैं, तथा उसका पालन भी करते हैं । आप अपने आपको अनेक रूपों में बना देते हैं और अमोघ सङ्कल्प होने के कारण आप उसी तरह से क्रीडा करते हैं जिस तरह से मकड़ी अपने मुख से जाल को निकाल कर उसमें क्रीड़ा करती है और अन्त में उसको निगल भी जाती है । आप मुझको ऐसी बुद्धि प्रदान करें कि मैं आपके इस मर्म को जान सकूँ ॥२६-२७॥

### भावार्थ दीपिका

यथा च त्वं क्रीडसि तथा तद्विषयां मनीषां मयि धेहीत्युत्तरेणान्वयः । नानाशक्त्युपबृंहितं विश्वं विलुम्पन्संहरन् । विविधं सृजन्विभ्रत्पालयन्नात्मना स्वयमेवात्मानं ब्रह्मादिरूपं गृह्णन् क्रीडसि । ऊर्णुते तन्तुभिरात्मानमाच्छादयति ।।२६-२७।।

### भाव प्रकाशिका

आप जिस तरह से क्रीडा करते हैं, उस क्रीडा विषयिणी बुद्धि को आप मुझे प्रदान करें, इस तरह से सत्ताइसवें श्लोक से इसका सम्बन्ध है । **नाना० इत्यादि** आप अनेक प्रकार की शक्तियों से युक्त इस विश्व का संहार करते हैं । अनेक प्रकार से इसकी सृष्टि करते हैं तथा इसका पालन भी आप करते है । आप स्वयं हि ब्रह्मा इत्यादि का रूप धारण करके क्रीडा करते हैं । जिस तरह मकड़ी अपने से ही जालों का निर्माण करके उसमें क्रीडा करती हैं उसी तरह से आप भी क्रीड़ा करते हैं ।।२७।।

**भगवच्छिक्षितमहं करवाणि ह्यतन्द्रितः । नेहमानः प्रजासर्गं बध्येयं यदनुग्रहात् ।।२८।।**

**अन्वयः**— भगवच्छिक्षितम् अहं अतन्द्रितः करवाणि यदनुग्रहात् इह प्रजासर्गं इहमानः न वध्येयम् ।।२८।।

**अनुवाद**— हे भगवन् ! आपके द्वारा अनुशिष्ट होकर मैं निरालस होकर आपकी आज्ञा का पालन कर सकूँ इस सृष्टि को करता हुआ भी मैं आपकी कृपा से इस जगत् के कर्तृत्व रूपी अभिमान में बद्ध न होऊँ ।।२८।।

### भावार्थ दीपिका

तत्किं सृष्टेरुद्विग्न एव तत्त्वज्ञानं प्रार्थयसे नेत्याह । भगवता त्वया शिक्षितमनुशिष्टमतन्द्रितोऽनलसः सन् करिष्यामि । तर्हि किमनेन तत्त्वज्ञानेन तत्राह । यस्मादेवंभूतात्तवानुग्रहात्प्रजासर्गमीहमानः कुर्वन्नप्यहंकारादिभिर्वद्धो न भवेयमिति ।।२८।।

### भाव प्रकाशिका

यदि आप पूछें कि इस सृष्टि से उद्विग्न होकर ही तत्त्वज्ञान को प्राप्त करना चाहते हो क्या ? तो ऐसी बात नहीं है । आपके द्वारा उपदिष्ट होकर मैं बिना किसी आलस्य के आपकी आज्ञा का पालन करना चाहता हूँ। अब प्रश्न होता है कि इस तत्त्वज्ञान से आपको कौन सा लाभ है ? तो इसके उत्तर में ब्रह्माजी ने कहा आपके इस प्रकार के अनुग्रह के द्वारा मैं इन प्रजाओं की सृष्टि करता हुआ भी कर्तृत्वाभिमान के कारण अहङ्कार आदि से बद्ध न होऊँ यही चाहता हूँ ।।२८।।

**यावत्सखा सख्युरिवेश ते कृतः प्रजाविसर्गे विभजामि भो जनम् ।**
**अविक्लवस्ते परिकर्मणि स्थितो मा मे समुन्नद्धमदोऽजमानिनः ।।२९।।**

**अन्वयः**— भो ईश सख्यु इव ते सखा कृतः, प्रजाविसर्गे ते परिकर्मणि अविक्लवः स्थितः जनम् विभजामि, अजमानिनः मे समुन्नद्धमदो मा भूत् इतिशेषः ।।२९।।

**अनुवाद**— हे प्रभो ! आपने मित्र के समान मेरे हाथ को पकड़कर मुझे अपना मित्र बनाया है । प्रजाओं की सृष्टि रूपी आपकी सेवा में सावधानी पूर्वक लगा हुआ मैं जब पूर्व सृष्टि के गुणों तथा कर्मों के अनुसार जीवों का विभाग करने लगूँ उस समय मुझे अपने को अज मानकर कहीं उत्कट स्वातन्त्र्याभिमान न पैदा हो जाय एतदर्थ ही मैं तत्त्वज्ञान को प्राप्त करना चाहता हूँ ।।२९।।

### भावार्थ दीपिका

अवश्यं च मदो भविता सतु कंचित्कालं मा भूदिति प्रार्थयते- यावदिति । भो ईश, ते त्वया लौकिकस्य सख्युः सखेवाहं कृतः करस्पर्शनादिना ममत्वेन संमानितः सन् प्रजासर्गरूपे तव परिकर्मणि सेवायां स्थितोऽविक्लवोऽव्याकुल एव यावज्जनं विभजाम्युत्तममध्यमादिभेदेने सृजामि तावत्त्वत्संमानादहमजः स्वतन्त्र इति मानिनो मे समुन्नद्ध उत्कटो मदो मा भूत् । यद्वा मदो मा समुन्नद्ध मा समुन्नह्यताम् । उद्रिक्तो न भवेदित्यर्थः ।।२९।।

### भाव प्रकाशिका

इस सृष्टि का कार्य करने लगने पर मुझको अभिमान हो सकता है। वह मद मुझको न हो इसी बात की मैं प्रार्थना कर रहा हूँ। इसी बात को **यावत्० इत्यादि श्लोक** से ब्रह्माजी ने कहा है। ब्रह्माजी ने कहा हे भगवन् आप सम्पूर्ण जगत् के स्वामी हैं, फिर भी एक लौकिक मित्र के समान आपने मेरे हाथ का स्पर्श करके मुझे अपना मित्र बना दिया है। अर्थात् आपने ममत्व पूर्वक मेरा सम्मान किया हैं। आपकी सेवा रूपी प्रजाओं की सृष्टि में सावधानी पूर्वक लगे हुए हम जब पूर्वजन्म के कर्मों तथा गुणों के अनुसार जीवों का विभाग करूः; उस समय मुझे यह सोचकर अभिमान उत्पन्न न हो जाय कि मैं तो परमात्मा के द्वारा सम्मानित हूँ। अतएव मैं भी अज हूँ अतएव स्वतंत्र हूँ। इस तरह से सोचकर मुझमें उत्कट मद न उत्पन्न होए। अथवा अभिमान मुझको मदमत्त न बना दे। अर्थात् मुझमें मद उद्रिक्त न हो जाय ॥२९॥

श्रीभगवानुवाच

**ज्ञानं परमगुह्यं मे यद्विज्ञानसमन्वितम्। सरहस्यं तदङ्गं च गृहाण गदितं मया ॥३०॥**

**अन्वयः**— मे परं गुह्यं विज्ञानसमन्वितं यत् ज्ञानं तत् मया साङ्गं सरहस्यं गदितं गृहाण ॥३०॥

### श्रीभगवान् ने कहा

**अनुवाद**— अनुभव भक्ति तथा साधनों से युक्त अत्यन्त गोपनीय अपने स्वरूप का ज्ञान में तुम्हें बतला रहा हूँ उसे तुम ग्रहण करो ॥३०॥

### भावार्थ दीपिका

ज्ञानं शास्त्रोत्थम्। विज्ञानमनुभवः। रहस्यं भक्तिः। सुगोप्यमपि वक्ष्यामीत्यादिनिर्देशात् तस्याङ्गं साधनम् ॥३०॥

### भाव प्रकाशिका

शास्त्र जन्य ज्ञान, अनुभव तथा भक्ति एवं साधनों से युक्त अत्यन्त गोपनीय भी अपने स्वरूप का ज्ञान मैं तुमको बतलाता हूँ उसे सुनो ॥३०॥

**यावानाहं यथाभावो यद्रूपगुणकर्मकः। तथैव तत्त्वविज्ञानमस्तु ते मदनुग्रहात् ॥३१॥**

**अन्वयः**— अहं यावान् यथाभावः यद्रूपगुणकर्मकः, तथैव मदनुग्रहात् ते तत्त्वविज्ञानम् अस्तु ॥३१॥

**अनुवाद**— मैं स्वरूपतः जितना विस्तृत हूँ, मेरी जैसी सत्ता है, मेरे जितने रूप, गुण और कर्म हैं उन सबों को तुम मेरी कृपा से उसी प्रकार से जानो ॥३१॥

### भावार्थ दीपिका

ननु त्वद्दर्शनेप्यसमर्थोऽहं कथं ज्ञानाधिकारी स्यां तत्राह-यावानिति। यावान्स्वरूपतः। यथाभावो यादृक्सत्तावान्। यानि रूपाणि गुणाः कर्माणि च यस्य ॥३१॥

### भाव प्रकाशिका

श्रीभगवान् कहते हैं कि यदि तुम यह कहो कि मैं तो आपका दर्शन ही करने में असमर्थ हूँ अतएव मैं ज्ञान का अधिकारी कैसे हो सकता हूँ ? तो श्रीभगवान् कहते हैं कि मेरे स्वरूप तथा सत्ता के प्रकार को तुम मेरी कृपा के ही कारण यथार्थ रूप से इन सबों के साथ ही मेरे गुणों, रूपों तथा कर्मों को ठीक-ठीक जान लोगे॥३१॥

**अहमेवासमेवाग्रे नान्यद्यत्सदसत्परम्। पश्चादहं यदेतच्च योऽवशिष्येत सोऽस्म्यहम् ॥३२॥**

**अन्वयः**— अग्रे अहमेवासम् अन्यत् यत् सदसत् परम् अहं तदा आसमेव अहं पश्चात् एतच्च यत् तदपि अहमेव, यः आविशिष्येत सः अहमेव अस्मि ॥३२॥

**अनुवाद**— सृष्टि से पूर्व मैं ही विद्यमान था मुझसे भिन्न कुछ भी नहीं था । जो कुछ भी स्थूल प्रपञ्च हैं और जो सूक्ष्म प्रपञ्च हैं, यह सब कुछ भी नहीं था । इन सबों से परे स्थूल तथा सूक्ष्म प्रपञ्च का कारणभूत जो प्रकृति है, वह भी नहीं थी । क्योंकि यह प्रधान शब्द वाच्य प्रकृति भी उस समय मुझमें ही लीन थी । सृष्टि से पूर्व मैं ही केवल था । सृष्टि के पश्चात् भी मैं हूँ और यह जो विश्व है वह भी मैं ही हूँ । सृष्टि काल के अन्त में प्रलय जब हो जायेगा उस समय भी मैं ही रहूँगा ॥३२॥

### भावार्थ दीपिका

एतदेव सम्यगुपदिशन् यावानित्यस्यार्थं स्फुटयति- अहमिति । **अहमेवाग्रे सृष्टेः पूर्वमासं स्थितः,नान्यत्किंचित्, यत्सत्स्थूलमसत्सूक्ष्मं परं तयोः कारणं प्रधानम् । तस्याप्यन्तर्मुखतया तदा मय्येव लीनत्वात् । अहं च तदा आसमेव केवलं न चान्यदकरवम् । पश्चात्सृष्टेरनन्तरमप्यहमेवास्मि । यदेतद्विश्वं तदप्यहमस्मि । प्रलये योऽवशिष्येत सोऽप्यहमेव । अनेन चानाद्यनन्तत्वादद्वितीयत्वाच्च परिपूर्णोऽहमित्युक्तं भवति ॥३२॥**

### भाव प्रकाशिका

इससे पहले के श्लोक में वर्णित अर्थ का ही अच्छी तरह से उपदेश करते हुए श्रीभगवान् **यावान् अहम्** का अर्थ स्पष्ट करते हुए कहते हैं, कि सृष्टि से पहले मैं ही था, मुझसे भिन्न कुछ भी नहीं था । यह जो कुछ भी स्थूल तथा सूक्ष्म प्रपञ्च है, वह तथा इस प्रपञ्च का कारणभूत प्रधान शब्द वाच्य प्रकृति भी नहीं थी । **यत् सदसत्परम्** इस पद के सत् शब्द से स्थूल प्रपञ्च को कहा गया है असत् शब्द से सूक्ष्म प्रपञ्च को कहा गया है । तथा परम शब्द से स्थूल तथा सूक्ष्म प्रपञ्च के कारणभूत प्रधान को कहा गया है । श्रीभगवान् ने बतलाया कि प्रकृति भी अन्तर्मुख होने के कारण उस समय मुझ में ही लीन थी ।

**आसम्** पद के द्वारा श्रीभगवान् ने कहा कि सृष्टि से पूर्व मैं ही केवल था किसी दूसरी वस्तु की सृष्टि मैंने नहीं की थी । **पश्चादहम्** पद के द्वारा श्रीभगवान् ने कहा कि सृष्टि के पश्चात् भी मैं ही हूँ । यह कहकर भगवान् ने सूचित किया कि संसार में जैसा कि देखा जाता है कि अङ्कुर के उत्पन्न हो जाने पर उसका कारण भूत बीज विनष्ट हो जाता है किन्तु जगत् रूपी कार्य के हो जाने पर भी मैं कार्य जगत् से पृथक कारण रूप से विद्यमान ही रहता हूँ ।

**यदेतच्च** पद के द्वारा यह बतलाया गया है कि यह जो दृश्य जगत् है वह भी मैं ही हूँ । तथा **योऽवशिष्येत** इस पद के द्वारा यह बतलाया गया है कि प्रलय के हो जाने पर मैं ही बचा रहता हूँ । इस श्लोक के माध्यम से श्रीभगवान् ने अपने को अनादि अनन्त तथा अद्वितीय बतलाकर यह कहा कि सम्पूर्ण जगत् में मैं ही परिपूर्ण हूँ ॥३२॥

**ऋतेऽर्थं यत्प्रतीयेत न प्रतीयेत चात्मनि । तद्विद्यादात्मनो मायां यथाभासो यथा तमः ॥३३॥**

**अन्वयः**— ऋतेऽर्थं यत् प्रतीयेत आत्मनि च न प्रतीयेत, तत, आत्मनो मायां विद्यात् यथाभासः यथा तमः ॥३३॥

**अनुवाद**— विषय के नहीं रहने पर भी जो कुछ भी अनिर्वचनीय वस्तु अधिष्ठानभूत मुझमें प्रतीत होती है, तथा जिसके कारण सत् वस्तु की प्रतीति नही होती है, वह मेरी माया है । उदाहरण के लिए असत् भी द्विचन्द्र आदि की प्रतीति होती है और सत् भी राहु की प्रतीति नहीं होती है ।

### भावार्थ दीपिका

यथात्ममायायोगेनेत्यनेन मायाया अपि पृष्टत्वाद्वक्ष्यमाणोपयोगित्वाच्च मायां निरूपयति । **ऋते अर्थं विनापि वास्तवमर्थं यद्यतः किमप्यनिरुक्तमात्मन्यधिष्ठाने प्रतीयेत सदपि च न प्रतीयेत, तत् आत्मनो मम मायां विद्यात् । यथा आभासो द्विचन्द्रादिरित्यर्थं बिना प्रतीतौ दृष्टान्तः । यथा तम इति सतोऽप्रतीतौ । तमो राहुर्यथा ग्रहमण्डले स्थितोऽपि न दृश्यते तथा ॥३३॥**

### भाव प्रकाशिका

**यथात्ममायायोगेन** इत्यादि श्लोक के द्वारा ब्रह्माजी ने श्रीभगवान् से माया के स्वरूप के विषय में जिज्ञासा की है। किञ्च श्रीभगवान् को अपने स्वरूप का उपदेश करना अभिप्रेत है। उस स्वरूप का निरूपण करने के लिए उपयोगी होने के कारण, भगवान् **'ऋतेऽर्थम् इत्यादि** श्लोक के द्वारा माया के स्वरूप का निरूपण करते हुए कहते हैं। जिसके कारण वस्तु के नहीं रहने पर भी उस सदसदनिर्वचनीय वस्तु की अधिष्ठान में प्रतीति होती है, और विद्यमान वस्तु की भी प्रतीति नहीं होती, उसी को मेरी माया जाननी चाहिए। इसका उदाहरण उपन्यस्त करते हुए श्रीभगवान् कहते है **यथाभासो यथा तमः** जैसे दो चन्द्र नहीं होते हैं किन्तु अज्ञानी व्यक्ति को दो चन्द्रों की प्रतीति होती है, यह अविद्यमान वस्तु की प्रतीति का उदाहरण है। रस्सी में भी सर्प की जो प्रतीति होती है, वह भी अविद्यमान वस्तु की प्रतीति का उदाहरण है। इसी तरह **यथा तमः** के तमस् शब्द के द्वारा राहु को कहा गया है। राहु का एक नाम तम है। जिस तरह से यद्यपि ग्रहमण्डल के अन्तर्गत राहु रहता है फिर भी उसकी प्रतीति नहीं होती है।

इसी तरह सम्पूर्ण प्रपञ्च जो प्रतीत हो रहा है वह ब्रह्मव्यतिरिक्त होने के कारण मिथ्या है। फिर भी अविद्या के कारण सम्पूर्ण भ्रमों के अधिष्ठानभूत ब्रह्म में उसकी प्रतीति होती है। और सभी प्रतीतियों में अधिष्ठान रूप से ब्रह्म के रहने पर भी उसकी प्रतीति नहीं होती है ॥३३॥

## यथा महान्ति भूतानि भूतेषूच्चावचेष्वनु । प्रविष्टान्यप्रविष्टानि तथा तेषु न तेष्वहम् ॥३४॥

**अन्वयः**— यथा महान्ति भूतानि उच्चावचेषु भूतेषु अनुप्रविष्टानि अप्रविष्टानि तथा तेषु अहमपि प्रविष्टः अप्रविष्टश्च॥३४॥

**अनुवाद**— जैसे पञ्चभूतों से बने प्राणियों के छोटे-बड़े शरीरों में ये पाञ्चों महाभूत प्रविष्ट भी हैं और अप्रविष्ट भी हैं; क्योंकि वे शरीर उन पञ्चमहाभूतों से ही आरब्ध है। तथा वे उन सबों में पहले से ही कारण रूप से विद्यमान रहने के कारण अप्रविष्ट भी हैं, इसी तरह से उन प्राणियों के शरीर की दृष्टि से उन सबों के भीतर मैं आत्मा रूप से प्रविष्ट भी हूँ और आत्मदृष्टि से मुझसे व्यतिरिक्त कुछ भी नहीं होने के कारण उन सबों में मैं प्रविष्ट नहीं भी हूँ ॥३४॥

### भावार्थ दीपिका

यथाभाव इत्येतत्स्पष्टयति। यथा महाभूतानि भौतिकेष्वनु सृष्टेरनन्तरं प्रविष्टानि तेषूपलभ्यमानत्वात्। अप्रविष्टानि च प्रागेव कारणतया तेषु विद्यमानत्वात्। तथा तेषु भूतभौतिकेष्वहं न च तेष्वहम्। एवंभूता मम सत्तेत्यर्थः ॥३४॥

### भाव प्रकाशिका

श्रीभगवान् ने इकतीसवें श्लोक में **यथाभाव** शब्द से अपनी सत्ता के प्रकार का जो निर्देश किया है उसी को स्पष्ट करते हुए वे कहते है जिस तरह सृष्टि के पश्चात् सभी भौतिक पदार्थों में महाभूत प्रविष्ट हैं, क्योंकि उन सभी पदार्थों में महाभूतों की उपलब्धि होती है। तथा पहले से ही उन सभी भौतिक पदार्थों में कारण रूप से विद्यमान होने के कारण अप्रविष्ट भी हैं, उसी तरह मैं भी सभी भूतों तथा भौतिक पदार्थों के भीतर आत्मा रूप से प्रविष्ट भी हूँ तथा स्वेतर समस्त वस्तुओं के कारण रूप से उन सबों में पहले से ही विद्यमान रहने के कारण उनमें अप्रविष्ट भी हूँ; इसी प्रकार की मेरी सत्ता है ॥३४॥

## एतावदेव जिज्ञास्यं तत्त्वजिज्ञासुनात्मनः । अन्वयव्यतिरेकाभ्यां यत्स्यात्सर्वत्र सर्वदा ॥३५॥

**अन्वयः**— अन्वय व्यतिरेकाभ्यां तत्वजिज्ञासुना एतावदेव जिज्ञास्यं यत् सर्वत्र सर्वदा स्यात् ॥३५॥

**अनुवाद**— जिज्ञासु व्यक्ति को चाहिए कि वह अन्वय और व्यतिरेक रूपी साधन के द्वारा जिसकी सत्ता

सर्वत्र तथा सर्वदा रहे वही आत्मा है । यह ब्रह्म है । यह ब्रह्म है इस प्रकार की अन्वय की पद्धति से तथा यह ब्रह्म नहीं है, यह ब्रह्म नहीं है इस व्यतिरेक निषेध की दृष्टि से, तथा सर्वस्वरूप तथा सर्वातीत रूपसे आत्मा (परमात्मा) ही सर्वत्र तथा सर्वदा विद्यमान हैं, इस तरह से जानना ही अन्वय और व्यतिरेक विधि है । उस आत्मतत्त्व को जानने का साधन अन्वय और व्यतिरेक विधि ही है ॥३५॥

### भावार्थ दीपिका

साधनमाह । आत्मनस्तत्त्वजिज्ञासुना एतावत्त्वमेव जिज्ञास्यं विचार्यम् । तदेवाह । अन्वयः कार्येषु कारणत्वेनानुवृत्तिः। कारणावस्थायां च तेभ्यो व्यतिरेकः । तथा जाग्रदाद्यवस्थासु तत्तत्साक्षितयान्वयः । व्यतिरेकश्च समाध्यादौ । एवमन्वयव्यतिरेकाभ्यां यत्स्यात्सर्वत्र सर्वदा च तदेवात्मेति ।।३५।।

### भाव प्रकाशिका

आत्मतत्त्व के ज्ञान के साधन का निर्देश करते हुए श्रीभगवान् कहते हैं **एतावदेव इत्यादि** आत्मतत्त्व के जिज्ञासु व्यक्ति को इस बात का विचार अन्वय और व्यतिरेक विधि से करना चाहिए । सभी कार्य पदार्थों में कारण रूप से आत्मा की प्रतीति होना यही अन्वयविधि है । तथा कारणावस्था में आत्मतत्त्व उन सभी कार्यों से पृथक् ही रहता है ।

**तथा जा ग्राह्याद्यवस्थासु० इत्यादि** इसी तरह जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति इत्यादि सभी अवस्थाओं में परमात्मा साक्षी रूप से विद्यमान रहते हैं, यही परमात्मा का सर्वत्र तथा सर्वदा अन्वय है । तथा समाधि आदि की अवस्था में इन सबों से उनकी (परमात्मा) की प्रतीति होती है इसी को व्यतिरेक कहते है । इस तरह से अन्वय और व्यतिरेक के द्वारा जिसकी सर्वत्र और सर्वदा स्थिति बनी रहती है, वही आत्मा है ।

इस अन्वय और व्यतिरेक को स्पष्ट करते हुए तत्त्वदीपिकाकार कहते हैं जब कार्य उत्पन्न होते हैं उस समय उन सबों में ईश्वर की उपादान रूप से उसी तरह अनुगत प्रतीति होती है । जिस तरह कुण्डल इत्यादि कार्यों में सुवर्ण की अनुगत प्रतीति होती है । जिस समय अविकृत कारण रूप से परमात्मा विद्यमान रहते हैं उस समय सभी कार्यों का अभाव होने के कारण परमात्मा का अविकृत सुवर्ण के समान उन सबों से व्यतिरेक होता है ॥३५॥

**एतन्मतं समातिष्ठ परमेण समाधिना । भवान्कल्पविकल्पेषु न विमुह्यति कर्हिचित् ॥३६॥**

**अन्वयः**— परमेण समाधिना एतन्मतं समातिष्ठ कल्पविकल्पेषु भवान् कर्हिचित् न विमुह्यति ।।३६।।

**अनुवाद**— ब्रह्माजी आप अपनी अविचल समाधि के द्वारा मेरे इस सिद्धान्त में पूर्ण रूप से निष्ठा कर लें। ऐसा करने से प्रत्येक कल्पों में सृष्टि करते रहने पर भी कभी आप में कर्तृत्वाभिमान का उद्रेक नहीं होगा ॥३६॥

### भावार्थ दीपिका

यत्प्रार्थितं **'नेहमानः प्रजासर्गम्'** इति तत्प्रसादीकरोति । एतन्मतं सम्यगनुतिष्ठ । समाधिना चित्तैकाग्र्येण । कल्पेषु ये विकल्पा विविधाः सृष्टयस्तेषु विमोहं कर्तृत्वाभिनिवेशं न यास्यतीति ।।३६।।

### भाव प्रकाशिका

ब्रह्माजी ने श्रीभगवान् से प्रार्थना करते हुए कहा था कि आप मुझ पर ऐसी कृपा करें कि सृष्टि की रचना करते हुए मुझको कभी कर्तृत्वाभिमान न उत्पन्न हो । उसी को वरदान रूप से प्रदान करते हुए श्रीभगवान् कहते हैं **एतन्मतम् इत्यादि** अर्थात् आप अपनी अविचल समाधि के द्वारा मेरे इस सिद्धान्त में ही निष्ठित हो जायँ । ऐसा करने से सभी कल्पों में अनेक प्रकार की सृष्टियों को करते हुए आपको कभी भी अपने में कर्तृत्वाभिमान रूप स्वातन्त्र्य बुद्धि का उद्रेक नहीं होगा ॥३६॥

श्रीशुक उवाच

**संप्रदिश्यैवमजनो जनानां परमेष्ठिनम् । पश्यतस्तस्य तद्रूपमात्मनो न्यरूणद्धरिः ॥३७॥**

**अन्वयः**— जनानां परमेष्ठिनम् एवं सम्प्रदिश्य अजनः हरिः तस्य पश्यतः तद् आत्मनः रूपम् न्यरूणत् ॥३७॥

**अनुवाद**— प्रजाओं के परमाधिपति ब्रह्माजी को इस प्रकार से उपदेश देकर श्रीभगवान् उनके सामने से अपने उस रूप को छिपा लिए ॥३७॥

**भावार्थ दीपिका**

एवं संप्रदिश्योपदिश्य । जनानां परमेष्ठिनं परमे आधिपत्ये स्थितं ब्रह्माणम् आत्मनस्तद्रूपं न्यरुणदन्तर्हितवान् ॥३७॥

**भाव प्रकाशिका**

ब्रह्माजी सभी प्रजाओं के परमाधिपति हैं । उनको श्रीहरि ने उपर्युक्त प्रकार से उपदेश दिया और उसके पश्चात् उन्होंने ब्रह्माजी की आँखां के सामने से अपने उस रूप को अन्तर्हित कर लिया ॥३७॥

**अन्तर्हितेन्द्रियार्थाय हरये विहिताञ्जलिः । सर्वभूतमयो विश्वं ससर्जेदं स पूर्ववत् ॥३८॥**

**अन्वयः**— अन्तर्हितेन्द्रियार्थाय हरये विहिताञ्जलिः सर्वभूतमयः इदं विश्वं पूर्ववत् ससर्ज ॥३८॥

**अनुवाद**— जिन श्रीभगवान् ने अपने रूप को ब्रह्माजी की आँखों से ओझल कर लिया था उन श्रीहरि को ब्रह्माजी ने हाथ जोड़कर प्रणाम किया और पूर्वकल्प में विद्यमान सृष्टि के समान ही उन्होंने जगत् की सृष्टि की ॥३८॥

**भावार्थ दीपिका**

अन्तर्हित इन्द्रियार्थः प्रत्यक्षरूपं येन तस्मै बद्धाञ्जलिः सन् ॥३८॥

**भाव प्रकाशिका**

श्रीभगवान् ने अपने जिस रूप को ब्रह्माजी को दिखाया था उस रूप को छिपा लिया । यह देखकर ब्रह्माजी ने श्रीभगवान् को हाथ जोड़कर प्रणाम किया और सभी भूतों की समष्टि रूप ब्रह्माजी ने पूर्वकल्प के अनुसार ही जगत् की सृष्टि की ॥३८॥

**प्रजापतिर्धर्मपतिरेकदा नियमान्यमान् । भद्रं प्रजानामन्विच्छन्नातिष्ठत्स्वार्थकाम्यया ॥३९॥**

**अन्वयः**— एकदा प्रजापतिः धर्मपतिः प्रजानाम् भद्रम् अन्विच्छन् स्वार्थकाम्यया यमान् नियमान् अन्वतिष्ठत् ॥३९॥

**अनुवाद**— एक बार धर्मपति ब्रह्माजी सभी प्रजाओं का कल्याण हो अपने इसी स्वार्थ को प्राप्त करने की इच्छा से यमों और नियमों का पालन किए ॥३९॥

**भावार्थ दीपिका**

तदनन्तरं पूर्वोक्तो ब्रह्मनारदसंवादः प्रवृत्त इत्याह– प्रजापतिरिति पञ्चभिः । प्रजानां भद्रमन्विच्छन्विमृशन् । सैव स्वार्थे काम्या स्वप्रयोजनेच्छा तया यमनियमानन्वतिष्ठत् ॥३९॥

**भाव प्रकाशिका**

श्रीभगवान् के द्वारा ब्रह्माजी को उपर्युक्त प्रकार से आत्मोपदेश करने के पश्चात् ही ब्रह्मनारदसंवाद प्रवृत्त हुआ इस बात को बतलाने के लिए **प्रजापति० इत्यादि** पाञ्च श्लोकों को शुकदेवजी ने कहा है । ब्रह्माजी की यही इच्छा थी कि प्रजाओं का कल्याण हो । अपने इसी स्वार्थ की सिद्धि के लिए ब्रह्माजी ने यमों तथा नियमों का पालन किया ॥३९॥

**तं नारदः प्रियतमो रिक्थादानामनुव्रतः। शुश्रूषमाणः शीलेन प्रश्रयेण दमेन च ॥४०॥**
**मायां विविदिषन्विष्णोर्मायेशस्य महामुनिः। महाभागवतो राजन्पितरं पर्यतोषयत्॥४१॥**

**अन्वयः**— राजन् रिक्थादानाम् प्रियतमः महाभागवतः महामुनिः नारदः मायेशस्य विष्णोः मायां विविदिषन् शीलेन, प्रश्रयेण, दमेन च तम् पितरम् पर्यतोषयत् ॥४०-४१॥

**अनुवाद**— हे राजन् ! उस समय उनके पुत्रों में सबसे प्रिय भगवद् भक्तों में श्रेष्ठ महामुनि नारदजी माया के स्वामी भगवान् विष्णु की माया के स्वरूप को जानने की इच्छा से संयम, नियम तथा दम से अनुगत होकर ब्रह्माजी की सेवा किए और उनकी सेवा से ब्रह्माजी प्रसन्न हो गये ॥४०-४१॥

### भावार्थ दीपिका

रिक्थादानां पुत्राणां मध्ये प्रियतमस्तं पितरं सेवमानः शीलादिना परितोषयामासेत्युत्तरेणान्वयः । किमिच्छन्विष्णोर्मायाँ विविदिषन् ॥४०-४१॥

### भाव प्रकाशिका

ब्रह्माजी के पुत्रों में नारदजी ब्रह्माजी को सर्वाधिक प्रिय थे। उन्होंने शील इत्यादि का पालन करते हुए ब्रह्माजी की सेवा की । नारदजी ब्रह्माजी से भगवान् विष्णु की माया के स्वरूप को जानना चाहते थे । नारदजी की सेवा से ब्रह्माजी प्रसन्न हो गये ॥४०-४१॥

**तुष्टं निशाम्य पितरं लोकानां प्रपितामहम् । देवर्षिः परिपप्रच्छ भवान्यन्माऽनुपृच्छति ॥४२॥**

**अन्वयः**— लोकानां प्रपितामहं पितरं तुष्टं निशाम्य देवर्षिः यान् भवान् माम् अनुपृच्छति (तान्) परिपप्रच्छ ॥४२॥

**अनुवाद**— राजन् परीक्षित् लोकपितामह ब्रह्माजी को प्रसन्न देखकर नारदजी उनसे उन्हीं प्रश्नों को पूछे जिन प्रश्नों को आप मुझसे पूछते हैं ॥४२॥

### भावार्थ दीपिका

निशाम्य दृष्ट्वा ज्ञात्वेत्यर्थः । मा माम् ॥४२॥

### भाव प्रकाशिका

शुकदेवजी कहते हैं कि अपने पिता ब्रह्मजी को सन्तुष्ट देखकर नारदजी ने उनसे उन्हीं प्रश्नों का पूछा जिन प्रश्नों को आप मुझसे पूछते हैं ॥४२॥

**तस्मा इदं भागवतं पुराणं दशलक्षणम् । प्रोक्तं भगवता प्राह प्रीतः पुत्राय भूतकृत् ॥४३॥**

**अन्वयः**— तस्मै पुत्राय प्रीतः भूतकृत् भगवता प्रोक्तम् दश लक्षणम् इदं भागवतं पुराणं प्राह ॥४३॥

**अनुवाद**— अपने पुत्र नारदजी से प्रसन्न होकर ब्रह्माजी ने श्रीभगवान् के द्वारा उपदिष्ट दश लक्षणों से युक्त इस भागवत पुराण का उपदेश दिया ॥४३॥

### भावार्थ दीपिका

भगवता चतुःश्लोक्या संक्षेपेण प्रोक्तं विस्तरेण प्राह । दश लक्षणानि लक्षणीया अर्था विद्यन्ते यस्मिंस्तत् ॥४३॥

### भाव प्रकाशिका

श्रीभगवान् ने जिस चतुश्श्लोकी भागवत का संक्षेप में ब्रह्माजी को उपदेश दिया था उसी को दश अर्थों से युक्त भागवत पुराण का विस्तार से ब्रह्माजी ने उपदेश दिया ॥४३॥

**नारदः प्राह मुनये सरस्वत्यास्तटे नृप । ध्यायते ब्रह्म परमं व्यासायामिततेजसे ॥४४॥**

**अन्वयः**— हे नृप ! नारदः सरस्वत्याः तटे परमं ब्रह्म ध्यायते अमिततेजस मुनये व्यासाय प्राह ॥४४॥

**अनुवाद**— राजन् ! जब निःसीम तेजस्वी मेरे पिता व्यासजी सरस्वती नदी के तट पर बैठकर परंब्रह्म का ध्यान कर रहे थे उस समय नारदजी श्रीमद्भागवत का उनको उपदेश दिए ॥४४॥

**भावार्थ दीपिका**

तत्संप्रदायतो भागवतं मया ज्ञातमित्याशयेनाह- नारद इति ॥४४॥

**भाव प्रकाशिका**

मैंने इस भागवत पुराण को सम्प्रदाय की परम्परा से जाना है, इस बात को बतलाने के लिए शुकदेवजी ने **नारदः इत्यादि** श्लोक को कहा है । सर्वप्रथम श्रीभगवान् ने ब्रह्माजी को इसका उपदेश दिया । ब्रह्माजी ने नारदजी को और नारदजी ने मेरे पिता व्यास महर्षि को इसका उपदेश दिया और मैंने अपने पिता व्यासजी से इस पुराण को सुना है । यही इस भागवत पुराण का सम्प्रदाय है ॥४४॥

**यदुताहं त्वया पृष्टो वैराजात्पुरुषादिदम् । यथासीत्तदुपाख्यास्ये प्रश्नानन्यांश्च कृत्स्नशः ॥४५॥**

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे नवमोऽध्यायः ॥९॥

**अन्वयः**— यद् उत अहं त्वया पृष्टः वैराजात् पुरुषात् इदम् यथा आसीत् तत् अन्यान् च प्रश्नान् कृत्स्नशः उपाख्यास्ये ॥४५॥

**अनुवाद**— आपने मुझसे यह जो पूछा है कि वैराज पुरुष से उत्पन्न यह सम्पूर्ण जगत् कैसा है ? तथा आपके दूसरे जो प्रश्न है । उन सबों का उत्तर मैं पूर्ण रूप से दूँगा ॥४५॥

**इस तरह से श्रीमद्भागवत महापुराण के द्वितीयस्कन्ध के नवें अध्याय का शिवप्रसाद द्विवेदी (श्रीधराचार्य) कृत हिन्दी अनुवाद सम्पूर्ण हुआ ।।९।।**

भावार्थ दीपिका

भागवतव्याख्यानेनैव त्वत्प्रश्नानामुत्तरं दास्यामीत्याह-यदुतेति । '**पुरुषावयवैर्लोकाः सपालाः पूर्वकल्पिताः**' इत्यादिना वैराजात्पुरुषादिदं विश्वं कथमासीदिति यदहं त्वया पृष्टः तद्यथावदुपाख्यास्यामि शृण्विति ॥४५॥

**इति श्रीमद्भागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भावार्थदीपिका टीकायां नवमोऽध्यायः ।।९।।**

भाव प्रकाशिका

**यदुत** इस श्लोक के द्वारा शुकदेवजी ने कहा है कि श्रीमद्भागवत की व्याख्या के माध्यम से ही मैं आपके प्रश्नों का उत्तर दूँगा । आपने यह जो पूछा है कि **पुरुषावयवैः इत्यादि** अर्थात् वैराज पुरुष के अङ्गों से ही लोकपालों के साथ पूर्वकल्पित इस जगत् की उत्पत्ति कैसे हुयी उसी का वर्णन मैं कर रहा हूँ उसे आप सुनिये ॥४५॥

**इस तरह श्रीमद्भागवत महापुराण के द्वितीय स्कन्ध की भावार्थ दीपिका टीका के नवें अध्याय की शिवप्रसाद द्विवेदी (श्रीधराचार्य) कृत भावप्रकाशिका व्याख्या सम्पूर्ण हुयी ।।९।।**

# दसवाँ अध्याय

## भागवत के दस लक्षण (भागवत के प्रतिपाद्य दश विषयों का निरूपण)

श्रीशुक उवाच

**अत्र सर्गो विसर्गश्च स्थानं पोषणमूतयः । मन्वन्तरेशानुकथा निरोधो मुक्तिराश्रयः ॥१॥**

**अन्वयः**— अत्र सर्गः विसर्गः, स्थानम् पोपणम्, ऊतयः मन्वन्तरईशानुकथा, निरोधः मुक्तिः आश्रयः ॥१॥

**श्रीशुकदेवजी ने कहा**

**अनुवाद**— इस श्रीमद्भागवत महापुराण में सर्ग, विसर्ग, स्थान, पोषण, ऊति, मन्वन्तर, ईशानुकथा, निरोध, मुक्ति तथा आश्रय इन दश विषयों का वर्णन हैं ॥१॥

**भावार्थ दीपिका**

ततो भागवतव्याख्याद्वारैव दशमे स्फुटम् । राजप्रश्नोत्तरं वक्तुमारेभे बादरायणिः ॥१॥ दशलक्षणं पुराणं प्राहेत्युक्तं तानि दश लक्षानि दर्शयति-अत्रेति । मन्वन्तराणि ईशानुकथाश्चेति द्वन्द्वः । सर्गादयोऽत्र दशार्था लक्ष्यन्ते ॥१॥

**भाव प्रकाशिका**

उसके पश्चात् श्रीमद्भागवत पुराण की व्याख्या के द्वारा ही दशवें तत्त्व के वर्णन में राजा परीक्षित् के प्रश्नों का उत्तर बतलाने के लिए श्रीशुकदेवजी ने कहना प्रारम्भ किया ॥१॥

नवें अध्याय में शुदेवजी ने कहा है कि दश लक्षणों (प्रतिपाद्य) विषयों वाले श्रीमद् भागवत पुराण का ब्रह्माजी ने नारदजी को उपदेश दिया । इसी का वर्णन **अत्र सर्गः इत्यादि** श्लोक से किया गया है । **मन्वन्तरेशानुकथा** पद में मन्वन्तरों और ईशानुकथा इस अर्थ में समाहार द्वन्द्वसमास है । इस महापुराण में सर्ग इत्यादि विषयों का वर्णन है ॥१॥

**दशमस्य विशुद्ध्यर्थं नवानामिह लक्षणम् । वर्णयन्ति महात्मानः श्रुतेनार्थेन चाञ्जसा ॥२॥**

**अन्वयः**— इह महात्मानः दशमस्य विशुद्ध्यर्थम् नवानाम् लक्षणम् इति श्रुतेनार्थेन च अञ्जसा वर्णयन्ति ॥२॥

**अनुवाद**— उपर्युक्त दश तत्त्वों में से दशवे आश्रयतत्त्व का ठीक-ठीक वर्णन करने के लिए शेष नव विषयों का वर्णन किया गया । इस अर्थ का प्रतिपादन महापुरुष श्रुतियों के आलोक में किया करते हैं ॥२॥

**भावार्थ दीपिका**

नन्वेवमर्थभेदाच्छास्त्रभेदः स्यात्तत्राह । दशमस्याश्रयस्य विशुद्ध्यर्थं तत्त्वज्ञानार्थं नवानां लक्षणं स्वरूपम् । एकस्यैव प्राधान्यान्नायं दोष इत्यर्थः । नन्वत्र नैवं प्रतीयतेऽत आह । श्रुतेन श्रुत्यैव स्तुत्यादिस्थानेष्वञ्जसा साक्षाद्वर्णयन्ति । अर्थेन तात्पर्यवृत्त्या च तत्तदाख्यानेषु ॥२॥

**भाव प्रकाशिका**

यदि कोई कहे कि अर्थों की भिन्नता के कारण शास्त्र का भेद होगा तो ऐसी बात नहीं है । उपुर्युक्त दस अर्थों में जो अन्तिम दसवाँ आश्रयतत्त्व है उसी के तत्त्वज्ञान के लिए अवशिष्ट नव विषयों का यहाँ निरूपण किया गया है । इन दशो विषयों में से केवल दसवाँ ही तत्त्व प्रधान है अतएव यहाँ शास्त्र भेद की सम्भावना नहीं हो सकती है ।

**नन्वत्र नैवं० इत्यादि** यदि कोई यह कहे कि यहाँ एक तत्त्व की प्रधानता प्रतीत नहीं होती है तो इस पर

कहते हैं **श्रुतेनार्थेन० इत्यादि** स्तुतियों आदि के स्थान में श्रुति के द्वारा तथा विभिन्न आख्यानों में तात्पर्या वृत्ति के द्वारा भी इस अर्थ का वर्णन महात्माओं ने साक्षात् किया है । अञ्जसा पद का अर्थ सक्षात् है ॥२॥

**भूतमात्रेन्द्रियधियां जन्म सर्ग उदाहृतः । ब्रह्मणो गुणवैषम्याद्विसर्गः पौरुषः स्मृतः ॥३॥**

**अन्वयः**— भूतमात्रेन्द्रियां जन्म सर्गः उदाहृतः । गुणवैषम्यात् यत् पौरुषः विराट् रूपेण जन्म तत् विसर्गः ॥३॥

**अनुवाद**— परमात्मा से प्रेरित होकर जो गुणों में वैषम्य रूपी क्षोभ उत्पन्न होता है और उसके कारण पञ्चमहाभूतों, तन्मात्राओं, इन्द्रियों अहंकार और महत् तत्त्व की उत्पत्ति को ही सर्ग कहते हैं । गुणों की विषमता के कारण ब्रह्म का जो विराट् के रूप में जन्म होता है उसे विसर्ग कहते हैं ॥३॥

### भावार्थ दीपिका

**सर्गादीनां प्रत्येकं लक्षणमाह। भूतान्याकाशादीनि, मात्राणि च शब्दादीनि, इन्द्रियाणि च, धीशब्देन महदहंकारौ । गुणानां वैषम्यात्परिणामाद्ब्रह्मणः परमेश्वरात्कर्तुर्भूतादीनां यद्विराड्रूपेण स्वरूपतश्च जन्म स सर्गः । विसर्गमाह । पुरुषो वैराजस्तत्कृतः पौरुषश्चराचरसर्गो विसर्ग इत्यर्थः ॥३॥**

### भाव प्रकाशिका

इस श्लोक से सर्ग इत्यादि प्रत्येक विषयों का लक्षण बतलाना प्रारम्भ करते हैं । सृष्टिकाल के आ जाने पर परमात्मा के द्वारा प्रेरित होकर प्रकृति के गुणों सत्त्वादि में जो वैषम्य उत्पन्न होता है, और उसके कारण पञ्चमहाभूतों, पञ्चतन्मात्राओं, इन्द्रियों, महान् तथा अहङ्कार की उत्पत्ति होती है, उसे ही सर्ग शब्द से कहा जाता है ।

गुणों की विषमता के कारण भूतों आदि का जो विराट् रूप से स्वरूपतः जन्म होता है, उसी को विसर्ग कहते हैं । पुरुष शब्द से वैराज को कहा गया है । उसके कारण पुरुष का चराचर के रूप में जो जन्म होता है उसको विसर्ग कहते हैं ॥३॥

**स्थितिर्वैकुण्ठविजयः पोषणं तदनुग्रहः । मन्वन्तराणि सद्धर्म ऊतयः कर्मवासनाः ॥४॥**

**अन्वयः**— **वैकुण्ठविजयः स्थितिः, तदनुग्रहः पोषणम्, सद्धर्मः मन्वन्तराणि, कर्मवासनाः ऊतयः ॥४॥**

**अनुवाद**— निरन्तर नाशाभिमुख सृष्टि को एकमर्यादा में स्थिर रखने से ईश्वर की जो श्रेष्ठता सिद्ध होती है उसी को स्थिति (स्थान) कहते है । अपने भक्तों पर अनुग्रह करके उनका पालन करने को ही पोषण कहते हैं। परमात्मा के द्वारा अनुगृहीत मन्वतरों के स्वामियों के द्वारा पालन किए जाने वाले सद्धर्म को मन्वनतर कहते हैं। कर्मों की वासना को ऊति कहते हैं ॥४॥

### भावार्थ दीपिका

**वैकुण्ठस्य भगवतो विजयः सृष्टानां तत्तन्मर्यादापालनेनोत्कर्षः । स्थितिः स्थानम् । स्वभक्तेषु तस्यानुग्रहः पोषणम् । तदनुगृहीतानां सतां मन्वन्तराधिपतीनां धर्मः सद्धर्मः । कर्मणां वासनाः वेञ् तन्तुसंताने । ऊयन्ते कर्मभिः संतन्यन्त इत्यूतयः। यद्वा वृद्ध्यर्थात्संश्लेषार्थाद्वाऽवतेर्धातोरिदं रूपम् । ऊयन्ते कर्मभिर्वृद्ध्यन्ते संश्लिष्यन्त इति वा ऊतय इत्यर्थः ॥४॥**

### भाव प्रकाशिका

सृष्ट पदार्थों को एक मर्यादा में जो भगवान स्थिर रखते हैं, यह उनका उत्कर्ष रूप विजय है उसी को स्थिति या स्थान कहते हैं । परमात्मा अपने भक्तों पर जो अनुग्रह करते हैं, उसी को पोषण कहते हैं । परमात्मा के द्वारा अनुगृहीत मन्वन्तरों के स्वामी जो मनुगण होते हैं, उनके द्वारा पालन किए जाने वाले सद्धर्म को ही मन्वन्तर कहते हैं । कर्मों की वासना की ऊति कहते हैं ।

ऊति शब्द वेञ्: तन्तुसन्ताने धातु से व्युत्पन्न है । कर्मों के द्वारा जिसका विस्तार होता है, उसी को ऊति कहते हैं । यह ऊति शब्द का विग्रहार्थ है । **अथवा: वृद्ध्यर्थक या संश्लेशार्थक अव रक्षणे धातु से ऊति शब्द व्युत्पन्न होता है । ऊयन्ते० इत्यादि** कर्मों के द्वारा जिनकी वृद्धि होती है, अथवा संश्लेष होता है उन सबों को ऊति कहते हैं ।।४।।

**अवतारानुचरितं हरेश्चास्यानुवर्तिनाम् । पुंसामीशकथा: प्रोक्ता नानाख्यानोपबृंहिता: ।।५।।**

**अन्वय:—** नानाख्यानोपबृंहिता: हरे: अवतारानुचरितम् अस्यानुवर्तिनाम् पुंसां ईशकथा: प्रोक्ता: ।

**अनुवाद—** अनेक प्रकार के आख्यानों से युक्त श्रीहरि के विभिन्न अवतारों की कथा उनके भक्तों की गाथाएँ ही ईश कथा हैं ।।५।।

**भावार्थ दीपिका**

हरेरवतारानुचरितमस्यानुवर्तिनां च सत्कथा ईशानुकथा: प्रोक्ता इत्यर्थ: ।।५।।

**भाव प्रकाशिका**

श्रीभगवान् के अवतारों तथा श्रीभगवान् के भक्तों की जो कथा है उसे ही ईश कथा कहते हैं ।।५।।

**निरोधोऽस्यानुशयनमात्मन: सह शक्तिभि: । मुक्तिर्हित्वान्यथारूपं स्वरूपेण व्यवस्थिति: ।।६।।**

**अन्वय:—** आत्मन: शक्तिभि: सह अनुशयनम् निरोध: । अन्यथारूपं हित्वा स्वरूपेण व्यवस्थिति: मुक्ति: ।।६।।

**अनुवाद—** जब श्रीभगवान् योगनिन्द्र को स्वीकार करके शयन करते हैं, उस समय अपनी शक्तियों (उपाधियों) के साथ जीवों के उनमें लीन हो जाने को ही निरोध कहते हैं । अविद्या कल्पित कर्तृत्वादि का परित्याग करके जीवों का अपने वास्तविक स्वरूप परमात्मा में स्थित हो जाने को मुक्ति कहते हैं ।।६।।

**भावार्थ दीपिका**

निरोधमाह । अस्यात्मनो जीवस्य हरेर्योगनिद्रामनु पश्चाच्छक्तिभिश्चोपाधिभि: सह शयनं लयो निरोध: । अन्यथारूपमविद्ययाऽध्स्तं कर्तृत्वादि हित्वा स्वरूपेण ब्रह्मतया व्यवस्थितिर्मुक्ति: ।।६।।

**भाव प्रकाशिका**

जब श्रीहरि योगनिद्रा को स्वीकार करके शयन कर जाते हैं उस समय जीव का अपनी उपाधियों के साथ परमात्मा में लीन हो जाने का ही निरोध कहते हैं । अविद्या के कारण जिनका आत्मा में अध्यास हो गया है उन कर्तृत्व भोक्तृत्व आदि को परित्याग करके अपने वास्तविक स्वरूप परमात्मा में स्थिर हो जाने को ही मुक्ति कहते हैं ।।६।।

**आभासश्च निरोधश्च यतश्चाध्यवसीयते । स आश्रय: परं ब्रह्म परमात्मेति शब्द्यते ।।७।।**

**अन्वय:—** आभासश्च निरोधश्च यत: अध्यवसीयते स आश्रय: परं ब्रह्म परमात्मा इति शब्द्यते ।।७।।

**अनुवाद—** जिसके द्वारा आभास तथा निरोध प्रकाशित होते हैं, वे आश्रय तत्त्व हैं । उनको ही परंब्रह्म और परमात्मा कहते हैं ।।७।।

**भावार्थ दीपिका**

आभास: सृष्टिर्निरोधो लयश्च यतो भवत्यध्यवसीयते प्रकाशते च स परं ब्रह्मेति परमात्मेति प्रसिद्ध आश्रय: कथ्यते ।।७।।

**भाव प्रकाशिका**

सृष्टि को आभास कहते हैं तथा लय को निरोध कहते हैं । ये दोनों जिनसे होते है । अर्थात् प्रकाशित होते हैं, उन्हीं को परंब्रह्म और परमात्मा शब्द से अभिहित किया जाता है वे ही आश्रय नामक तत्त्व हैं ।।७।।

**योऽध्यात्मिकोऽयं पुरुषः सोऽसावेवाधिदैविकः । यस्तत्रोभयविच्छेदः पुरुषो ह्याधिभौतिकः ॥८॥**

**अन्वयः**— अयम् आध्यात्मिकः पुरुषः स असौ एवाधिदैविकः यः तत्र उभयविच्छेदः पुरुषः हि आधिभौतिकः ॥८॥

**अनुवाद**— यह जो नेत्र आदि इन्द्रियों का अभिमानी द्रष्टा जीव है वही इन्द्रियों आदि के अधिष्ठातृ देवता सूर्य आदि के रूप में है । नेत्र गोलक आदि से युक्त जो देह है वही उन दोनों का विभाजक है ॥८॥

### भावार्थ दीपिका

आश्रयस्वरूपमपरोक्षानुभवेन स्पष्टं दर्शयितुमध्यात्मादिविभागमाह । योऽयमाध्यात्मिकः पुरुषश्चक्षुरादिकरणाभिमानी द्रष्टा जीवः स एवाधिदैविकश्चक्षुराद्यधिष्ठाता सूर्यादिः । तत्रैकस्मिन्नेवोभयो द्विरूपो विच्छेदो यस्मात्स आधिभौतिकश्चक्षुर्गोलकाद्युपलक्षितो दृश्यो देहः पुरुष इति पुरुषस्य जीवस्योपाधिः । '**स वा एष पुरुषोऽन्नरसमयः**' इत्यादिश्रुतेः ॥८॥

### भाव प्रकाशिका

आश्रय के स्वरूप को प्रत्यक्ष अनुभव के द्वारा स्पष्ट रूप से बतलाने के लिए इस श्लोक में अध्यात्म इत्यादि के भेद को बतलाते हैं । यह जो चक्षुरिन्द्रिय इत्यादि इन्द्रियों का अभिमानी आध्यात्मिकपुरुष द्रष्टा जीव है । वही आधिदैविक चक्षुरादि का अधिष्ठाता सूर्य इत्यादि रूप से विद्यमान है । इस तरह एक ही जीवात्मा में जिसके कारण दो रूपों का विभाग होता है वही आधिभौतिक चक्षुगोलक इत्यादि के द्वारा उपलक्षित होने वाला दृश्य देह वाला पुरुष है । यह जीव की उपाधि है । श्रुति भी कहती है **स वा एष पुरुषोऽन्नरसमयः** अर्थात् वह जीवात्मा ही अनन्मय तथा रसमय है ॥८॥

**एकमेकतराभावे यदा नोपलभामहे । त्रितयं तत्र यो वेद स आत्मा स्वाश्रयाश्रयः ॥९॥**

**अन्वयः**— यदा एकतराभावे एकम् नोपलभामहे, त्रितयं तत्र यो वेद स आत्मा स्वाश्रयाश्रयः ॥९॥

**अनुवाद**— चूकि इन तीनों में से एक का भी अभाव होने पर दूसरे दो की उपलब्धि नहीं होती है । इन तीनों को जो जानता है वह परमात्मा ही सबों का अधिष्ठान आश्रय है । अपना आश्रय वह स्वयम् ही है ॥९॥

### भावार्थ दीपिका

एकमेकतराभाव इत्येतेषामन्योन्यसापेक्षसिद्धित्वेनानात्मत्वं दर्शयति । तथाहि । दृश्यं बिना तत्प्रतीत्यनुमेयं करणं न सिध्यति, नापि द्रष्टा, नच तद्विना करणप्रवृत्त्यनुमेयस्तदधिष्ठाता सूर्यादिः, नच तं बिना कारणं प्रवर्तते, नच तद्विना दृश्यमित्येवमेकतरस्याभावे एकं नोपलभामहे । तत्र तदा तत्त्रितयमालोचनात्मकेन प्रत्ययेन यो वेद साक्षितया पश्यति स परमात्मा आश्रयः । तेषामपि परस्परमाश्रयत्वमस्त्येवेति तद्यवच्छेदार्थं विशेषणम् । स्वाश्रयोऽनन्याश्रयः स चासावन्येषामाश्रयश्चेति। तथाच भगवान्वक्ष्यति-दृग्रूपमार्कं वपुरत्र रन्ध्रे परस्परं सिध्यति यः स्वतः खे । आत्मा यदेषामपरो य आद्यः स्वयानुभूत्याखिलसिद्धसिद्धिः' इति । एतेनैव व्यभिचारित्वात्तेषां मायामयत्वमप्युक्तम् । अत एव 'पुरुषावयवैर्लोकाः सपालाः पूर्वकल्पिताः । लोकैरमुष्यावयवाः सपालैः' इत्यनेनोक्तो विरोधोऽपि परिहृतः ॥९॥

### भाव प्रकाशिका

**एकमेकतरामेभावे० इत्यादि** श्लोक के द्वारा यह बतलाया जा रहा है कि इन तीनों की परस्परापेक्ष सिद्धि होने के कारण इन तीनों में से कोई भी आत्मा नहीं है (क्योंकि दृश्य के बिना उसके अनुमेयत्व की सिद्धि नहीं हो सकती है और न द्रष्टा की सिद्धि हो सकती है और न तो उसके बिना करणों की प्रवृत्ति का अनुमान किया जा सकता है । इन्द्रियों के अधिष्ठातृ देवता सूर्य आदि हैं । करण के बिना कारण की भी प्रवृत्ति नहीं हो सकती है । और कारण के बिना दृश्य की प्रतीति नही हो सकती है । इस तरह से स्पष्ट है कि एक के बिना उससे भिन्न दो जो हैं उनकी उपलब्धि नहीं होती है । उन तीनों को जो आलोचनात्मक ज्ञान के द्वारा जनता है । अर्थात् साक्षी रूप से देखता है, वही परमात्मा है । वही आश्रय है ।

यदि कहें कि आध्यात्मिक, आधिदैविक तथा अधिभौतिक भी परस्पर में एक दूसर के आश्रय होते ही हैं, तो उन सबों से परमात्मा की भिन्नता बतलाने के लिए **स्वाश्रयाश्रयः** यह विशेषण दिया गया है । अर्थात् उन सबों में भी एक दूसरे के आश्रय बनते हैं किन्तु परमात्मा तो अपना आश्रय स्वयम् है । उसका आश्रय कोई दूसरा नहीं है ।

ग्यारहवें स्कन्ध के बाइसवें अध्याय में भगवान् कहेंगे भी **दृग्रूपमार्कम्० इत्यादि** जैसे नेत्रेन्द्रिय अध्यात्म है, उसका विषय अधिभूत है, नेत्र गोलक में स्थित सूर्य देवता का अंश अधिदैव है । ये परस्पर एक दूसरे के आश्रय से सिद्ध होते हैं । इसीलिए अध्यात्म, अधिदैव और अधिभूत ये तीनों परस्पर में सापेक्ष हैं । किन्तु आकाश मण्डल में रहने वाला सूर्य मण्डल इन तीनों की अपेक्षा से रहित है, क्योंकि वह स्वतः सिद्ध है । इसी तरह आत्मा परमात्मा भी उपर्युक्त तीनों भेदों का मूल कारण, उनका साक्षी औरउनसे परे है । वही अपने प्रकाश से समस्त सिद्ध पदार्थों की मूलसिद्धि है । उसी के द्वारा सबों का प्रकाश होता है । जिस तरह चक्षु के तीन भेद बताये गये हैं । उसी तरह त्वक, श्रोत्र, जिह्वा, नासिका और चित्त आदि के भी तीन-तीन भेद होते हैं । आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक ।

**अतएव० इत्यादि** इसलिए यह जो कहा गया है कि उस विराट पुरुष के अवयवों से लोकपालों सहित लोकों की कल्पना की गयी है और लोकपालों सहित लोकों के द्वारा इस विराटृ पुरुष के अङ्गों की कल्पना की गयी है, इस कथन में होने वाले विरोध का भी परिहार हो जाता है ॥९॥

**पुरुषोऽण्डं विनिर्भिद्य यदासौ स विनिर्गतः । आत्मनोऽयमन्विच्छन्नपोऽस्राक्षीच्छुचिः शुचीः ॥१०॥**

**अन्वयः**— यदा असौ पुरुषः अण्डं विनिर्भिद्य सः विनिर्गतः । शुचिः सः आत्मनः अयनम् अन्विच्छन् शुचीः अपः अस्राक्षीत् ।

**अनुवाद**— जब वह विराट् पुरुष ब्रह्माण्ड को फोड़कर उससे बाहर निकला तो वह अपने रहने का स्थान खोजने लगा । स्वभावतः शुद्ध उसने शुद्ध जलों (गर्भोदक) की सृष्टि की ॥१०॥

### भावार्थ दीपिका

उक्तमेवाध्यात्मादिविभागं प्रपञ्चयन् **यदुताहं त्वा पृष्टो वैराजात्पुरुषादिदम् । यथासीत्तदुपाख्यास्ये '** इति यत्प्रतिज्ञातं तदुत्पत्तिप्रकारमाह-पुरुष इत्यादिना । पुरुषो वैराजोऽण्डं विनिर्भिद्य पृथक्कृत्य विनिर्गतः, पृथक् स्थित इत्यर्थः । अयनं स्थानमन्विच्छन्विमृशन् । यतः शुचीः शुद्धा आपोगर्भोदकसंज्ञा अस्राक्षीत्ससर्ज ॥१०॥

### भाव प्रकाशिका

उपर्युक्त अध्यात्म आदि विभागों का वर्णन करते हुए **पुरुषोण्डम्० इत्यादि** श्लोक को कहते हैं । इस स्कन्ध के नवें अध्याय में जो शुकदेवजी ने कहा है कि आप के द्वारा पूछे जाने पर मैंने यह जो कहा है कि वैराज पुरुष से ही इस जगत् की उत्पत्ति हुयी है, उस प्रतिज्ञा के अनुसार उसकी उत्पत्ति का प्रकार बतलाते हैं ।

वैराजपुरुष उस ब्रह्माण्ड को फोड़कर उससे बाहर निकला वह अपने रहने के स्थान का विचार करते हुए स्वभावतः पवित्र गर्भोदक नामक शुद्ध जल की उसने सृष्टि की ॥१०॥

**तास्ववात्सीत्स्वसृष्टासु सहस्रपरिवत्सरान् । तेन नारायणो नाम यदापः पुरुषोद्भवाः ॥११॥**

**अन्वयः**— तासु स्वसृष्टासु सहस्रपरिवत्सरान् अवात्सीत् तेन नारायणो नाम यदापः पुरुषोद्भवाः ॥११॥

**अनुवाद**— उन अपने ही द्वारा सृष्ट जलों के भीतर वह विराट् पुरुष एक हजार वर्षों तक रहा । उस विराट्

पुरुष रूप नर उत्पन्न होने के कारण जल का नाम नार पड़ा और उस जल के भीतर निवास करने के कारण उस पुरुष का नाम नारायण पड़ा ॥११॥

### भावार्थ दीपिका

अप्सु वासं नारायणनामनिरुक्त्या स्पष्टायति । तेन अप्सु वासेन । यद्यस्मात्पुरुषो नरस्तस्मादुद्भवो यासां ता नारा आपोऽयनमस्येति नारायण इत्यर्थः । तदुक्तम्- **'आपो नारा इति प्रोक्ता आपो वै नरसूनवः । अयनं तस्य ताः पूर्वं तेन नारायणः स्मृतः'** इति ॥११॥

### भाव प्रकाशिका

नारायण इस नाम की निरुक्ति जल में निवास रूप है, इसी अर्थ को स्पष्ट करते हुए शुकदेवजी कहते हैं, तेन अर्थात् जलों के भीतर निवास करने के कारण । क्योंकि पुरुष शब्द वाच्य नर है । उस नर से जिन सबों की उत्पत्ति हुयी उन जलों का नाम नारा है । वे नारा शब्द वाच्य जल ही जिनके आश्रय हैं । उन वैराज पुरुष का नाम नारायण है ।

**तदुक्तम् आपो नारा० इत्यादि** कहा भी गया है कि जलों को नारा कहा गया । जल पुरुष शब्द वाच्य नर से उत्पन्न है । सर्वप्रथम वे नारा शब्द वाच्य जल ही उसके आश्रय बने अतएव उस वैराज पुरुष का नाम नारायण है ॥११॥

**द्रव्यं कर्म च कालश्च स्वभावो जीव एव च । यदनुग्रहतः सन्ति न सन्ति यदुपेक्षया ॥१२॥**

**अन्वयः**— यदनुग्रहतः द्रव्यं, कर्म च कालश्च, स्वभावः, जीव एव च सन्ति यदुपेक्षया न सन्ति ॥१२॥

**अनुवाद**— भगवान् नारायण की ही कृपा से द्रव्य, कर्म, काल, स्वभाव तथा जीव हैं और उनके द्वारा उपेक्षा कर दिए जाने पर किसी की भी सत्ता नहीं रहती है ॥१२॥

### भावार्थ दीपिका

तस्य प्रभावमाह । द्रव्यमुपादानम् । कर्मादीनि निमित्तानि । जीवो भोक्ता । यस्यानुग्रहात्सन्ति, कार्यक्षमा भवन्तीत्यर्थः ॥१२॥

### भाव प्रकाशिका

भगवान् नारायण के प्रभाव को बतलाते हुए शुकदेवजी ने कहा भगवान् नारायण के ही अनुग्रह से उपादान भूत द्रव्य निमित्त स्वरूप कर्म आदि तथा उन सबों के भोक्ता जीव ये सबके सब कार्य करने में समर्थ बने रहते हैं ॥१२॥

**एको नानात्वमन्विच्छन्योगतल्पात्समुत्थितः । वीर्यं हिरणमयं देवो मायया व्यसृजत्त्रिधा ॥१३॥**

**अन्वयः**— योगतल्पात् समुत्थितः देवः एकः नानात्वम् अन्विच्छ हिरणमयं वीर्यं त्रिधा व्यसृजत् ॥१३॥

**अनुवाद**— योगनिद्रा से जगने के पश्चात् भगवान् नारायण ने एक से अनेक होने की इच्छा की और अपनी माया के द्वारा उन्होंने अपने हिरण्यमयवीर्य जो ब्रह्माण्ड का बीज स्वरूप है उसको तीन भागों में विभक्त कर दिया ॥१३॥

### भावार्थ दीपिका

योग एव तस्य शय्या तस्मात् । वीर्यं गर्भरूपं देहम् । हिरण्मयमिव प्रकाशबहुलम् ॥१३॥

### भाव प्रकाशिका

योग रूप शय्या से जगने के बाद भगवान् ने एक से अनेक होने की इच्छा से वीर्य अर्थात् गर्भ रूपी देह को जो सुवर्ण के समान प्रकाश बहुल था, उसको तीन भागों में विभक्त कर दिया । इस श्लोक में गर्भ शब्द से

चतुर्दश भुवनात्मक समष्टि देह को कहा गया है। मनु ने कहा भी है- **अप एव ससर्जादौ तासु वीर्यमपासृजत्। तदण्डमभवद्धैमं सहस्रार्कसमाद्युति ।।** अर्थात् भगवान् नारायण ने सर्वप्रथम जल की सृष्टि की और जल में ही उन्होंने अपने वीर्य का आधान किया वह वीर्य हजारों सूर्य के समान देदीप्यमान सुवर्णमय ब्रह्माण्ड बन गया ।।१३।।

**अधिदेवमथाध्यात्ममधिभूतमिति प्रभुः । अथैकं पौरुषं वीर्यं त्रिधाऽभिद्यत तच्छृणु ।।१४।।**

**अन्वयः**— अधिदैवम् अथ अध्यात्मम् अधिभूतम् इति प्रभुः एकं पौरुषंवीर्यं यथा त्रिधा अभिद्यत तच्छृणु ।।१४।।

**अनुवाद**— समर्थ श्रीभगवान् ने अधिदैव, अध्यात्म और अधिभूत इन तीन भागों में एक ही पुरुष को जैसे विभक्त किया उसे आप सुनें ।।१४।।

**भावार्थ दीपिका**

तस्यैष प्रपञ्चः अथेत्यादिना ।।१४।।

**भाव प्रकाशिका**

इस श्लोक में भी उपर्युक्त विभाग का विस्तार किया गया है ।।१४।।

**अन्तःशरीर आकाशात्पुरुषस्य विचेष्टतः । ओजः सहोबलं जज्ञे ततः प्राणो महानसुः ।।१५।।**

**अन्वयः**— अन्तः शरीरे विचेष्टतः पुरुषस्य आकाशात् ओजः सहः बलं जज्ञे ततः महानसुः प्राणः ।।१५।।

**अनुवाद**— शरीर के भीतर अनेक प्रकार की चेष्टा करने के कारण उसमें विद्यमान आकाश से इन्द्रियबल, मनोबल और शरीर बल की उत्पत्ति हुयी इन सबों से इन सबों के राजा प्राण की उत्पत्ति हुयी ।।१५।।

**भावार्थ दीपिका**

अन्तः शरीरे य आकाशस्तस्मात्क्रियाशक्त्या तत्र विविधं चेष्टमानस्य सतः । ओज इन्द्रियशक्तिः । सहो मनः शक्तिः। बलं देहशक्तिः । ततः शक्त्यात्मकात्सूक्ष्माद्रूपात्प्राणः सूत्राख्यः । महान्मुख्यः । असुः प्राणः सर्वेषाम् ।।१५।।

**भाव प्रकाशिका**

शरीर के भीतर विद्यमान जो आकाश था उसमें अनेक प्रकार की चेष्टाओं को करने वाले पुरुष से ओज अर्थात् इन्द्रियशक्ति सह अर्थात् मनःशक्ति और बल अर्थात् देहशक्ति की उत्पत्ति हुयी ।

**ततः शक्त्यात्मकात्० इत्यादि** उसके पश्चात् शक्ति स्वरूप सूक्ष्म रूप से सूत्र शब्द वाच्य प्राण की उत्पत्ति हुयी । उन सबों में मुख्य प्राण ही है ।।१५।।

**अनु प्राणन्ति यं प्राणाः प्राणन्तं सर्वजन्तुषु । अपानन्तमपानन्ति नरदेवमिवानुगाः ।।१६।।**

**अन्वयः**— नरदेवम् अनुगा इव सर्वजन्तुषु यं प्राणान्तं प्राणाः अनुप्राणन्ति अपानन्तम् अपानन्ति ।।१६।।

**अनुवाद**— जिस तरह राजा के भृत्य राजा के पीछे-पीछे चलते हैं उसी तरह सभी प्राणियों के शरीर में प्राण के प्रबल रहने पर सभी इन्द्रियाँ प्रबल रहती हैं और प्राण जब मन्द हो जाता है तो इन्द्रियाँ भी मन्द पड़ जाती हैं ।।१६।।

**भावार्थ दीपिका**

महत्त्वं दर्शयति । प्राणा इन्द्रियाणि यं प्राणन्तं चेष्टां कुर्वन्तमनु पश्चात् प्राणन्ति चेष्टां कुर्वन्ति । अपानन्तं चेष्टां त्यजन्तमनु अपानन्ति चेष्टां त्यजन्ति । राजानमनु भृत्या इव ।।१६।।

**भाव प्रकाशिका**

इस श्लोक में प्राण की मुख्यता का प्रतिपादन किया गया है । उन्होंने कहा कि शरीर के भीतर जब प्राण चेष्टाएँ करता रहता है तो सारी इन्द्रियाँ भी चेष्टा करती रहती हैं । जब प्राण चेष्टा करना छोड़ देता है तो इन्द्रियाँ भी चेष्टा करना छोड़ देती हैं । यह ठीक उसी तरह से होता है जिस तरह से लोक में भृत्य जो हैं वे अपने स्वामी का अनुकरण करते हैं ॥१६॥

**प्राणेन क्षिपता क्षुत्तृडन्तरा जायते प्रभोः । पिपासतो जक्षतश्च प्राङ्मुखं निरभिद्यत ॥१७॥**

**अन्वयः**— क्षिपता प्राणेन प्रभोः अन्तःक्षुत् तृड् आजायते स्म पिपासतः जक्षतश्च प्राक् मुखं निरभिद्यत ॥१७॥

**अनुवाद**— प्राणों की गति तीव्र होने पर विराट् पुरुष को भूख तथा प्यास का अनुभव हुआ । खाने-पीने की इच्छा होने पर सर्वप्रथम, उनके शरीर में मुख उत्पन्न हुआ ॥१७॥

**भावार्थ दीपिका**

क्षिपता चालयता निमित्तेन क्षुत्तृडादिकम् । प्रभोरिति विराड्जीवाभेदेनोपासनार्थमुक्तम् । आजायतेस्म । ततो जक्षतः, भक्षयितुमिच्छत इत्यर्थः । प्राक् प्रथमम् । निरभिद्यत विभक्तमभूत् ॥१७॥

**भाव प्रकाशिका**

जब वह प्राण अपनी प्राणन किया रूप व्यवहार करने लगा तो उस विराट् पुरुष को भूख तथा प्यास अदि की अनुभूति हुयी। प्रभोः पद के द्वारा विराट् तथा जीवों में अभेद का प्रतिपादन उपासना के लिए किया गया है। आजायते स्म का अर्थ है उत्पन्न हुआ । **जक्षतः** का अर्थ है खाने की इच्छा होने पर सर्वप्रथम उसके शरीर में मुख प्रकट हुआ ॥१७॥

**मुखतस्तालु निर्भिन्नं जिह्वा तत्रोपजायते । ततो नानारसो जज्ञे जिह्वया योऽधिगम्यते ॥१८॥**

**अन्वयः**— मुखतः तालु निर्भिन्नं तत्र जिह्वा उपजायते । ततः नानारसः जज्ञे यः जिह्वया अधिगम्यते ॥१८॥

**अनुवाद**— मुख से तालु निकला और तालु से रसनेन्द्रिय निकली उसके पश्चात् अनेक प्रकार के रस उत्पन्न हुए और जिन सबों का ग्रहण रसनेन्द्रिय करती है ॥१८॥

**भावार्थ दीपिका**

ताल्वधिष्ठानम्, जिह्वेन्द्रियम्, नानारसो विषयः, वरुणश्च देवता ज्ञातव्या । एवं सर्वत्राधिष्ठानमिन्द्रियं देवता विषय इत्येतच्चतुष्टयमनुक्तमप्यूह्यम् ॥१८॥

**भाव प्रकाशिका**

तालु ही अधिष्ठान है, जिह्वा इन्द्रिय है अनेक प्रकार के रस विषय हैं और वरुण ही रसनेन्द्रिय के अधिष्ठातृ देवता हैं । इसतरह से सर्वत्र नहीं कहने पर भी अधिष्ठान, इन्द्रिय, देवता तथा विषय इन चारों को जानना चाहिए ॥१८॥

**विवक्षोर्मुखतो भूम्नो वह्निर्वाग्व्याहृतं तयोः । जले वै तस्य सुचिरं निरोधः समजायत ॥१९॥**

**अन्वयः**— विवक्षोः भूम्नः मुखतः बह्निः वाक् तयोः व्याहृतं, तस्य जले वै सुचिरं निरोधः समजायत ॥१९॥

**अनुवाद**— जब विराट् पुरुष की बोलने की इच्छा हुयी तो उनके मुख से वागिन्द्रिय, उसके अधिष्ठतृ देवता अग्नि और दोनों का उच्चारण ये तीनों प्रकट हुए । उसके पश्चात् वे बहुत समय तक जल में ही रुके रहे ॥१९॥

### भावार्थ दीपिका

विवक्षोर्वक्तुमिच्छोः मुखत एव । वह्निर्देवता, वागिन्द्रियम्, व्याहृतं भाषणम् । तयोरितीन्द्रियदेवताधीनत्वं **कर्मणो** दर्शयति ॥१९॥

### भाव प्रकाशिका

उस विराट् पुरुष की बोलने की इचछा होने पर उनके मुख से ही अग्नि देवता, वागिन्द्रिय, और उन दोनों का उच्चारण व्यवहार इन तीनों की उत्पत्ति हुयी । क्योंकि इन्द्रिय तथा इन्द्रिय के अधिष्ठातृ देवता के अधीन वाणी का व्यापार होता है । इस बात को इस श्लोक के द्वारा बतलाया गया है ॥१९॥

**नासिके निरभिद्येतां दोधूयति नभस्वति । तत्र वायुर्गन्धवहो घ्राणो नसि जिघृक्षतः ॥२०॥**

**अन्वयः**— नभस्वति दोधूयति नासिके निरभिद्येताम् । तत्र जिघृक्षतः नसि गन्धवहो वायुः घ्राणः ॥२०॥

**अनुवाद**— जब श्वास का वेग बढ गया तो उस पुरुष की दोनों नाकें, उत्पन्न हो गयीं । जब उनको सूंघने की इच्छा हुयी तो उनकी नाक में घ्राणेन्द्रिय प्रवेश कर गयी और उनकी नाक से ही गन्ध वहन करने वाले वायु देवता प्रकट हुए ॥२०॥

### भावार्थ दीपिका

नभस्वति प्राणवायौ दोधूयति दोधूयमानेऽत्यन्तं प्रचलति सति । तत्र नासिकायां वायुर्देवता गन्धं वहतीति तथा । अनेन गन्धो विषयो दर्शितः । घ्राण इन्द्रियम् । जिघृक्षतो गन्धं ग्रहीतुमिच्छतः ॥२०॥

### भाव प्रकाशिका

जब उस पुरुष की प्राण वायु अत्यधिक चलने लगी तो उसकी नाक निकल आयी । उसी से गन्ध का वहन करने वाले वायु देवता प्रकट हुए । इस तरह घ्राणेन्द्रिय का विषय गन्ध को बतलाया गया है । नाक से ही घ्राणेन्द्रिय की भी उत्पत्ति हुयी । **जिघृक्षतः** का अर्थ है सूंघने की इच्छा होने पर ॥२०॥

**यदात्मनि निरालोकमात्मानं च दिदृक्षतः । निर्भिन्ने ह्यक्षिणी तस्य ज्योतिश्चक्षुर्गुणग्रहः ॥२१॥**

**अन्वयः**— यदा निरालोकम्, आत्मनि, आत्मानं च दिदृक्षतः तस्य अक्षिणी हि भिन्ने ज्योतिश्चक्षुर्गुण ग्रहः ॥२१॥

**अनुवाद**— पहले विराट् पुरुष के शरीर में प्रकाश नहीं था । किन्तु जब उसकी अपने शरीर को तथा अन्य वस्तुओं को भी देखने की इच्छा हुयी तो उसके शरीर में दोनों आँखें निकल आयीं । उसके पश्चात् उससे सूर्य, चक्षुरिन्द्रिय और उनके गुण रूप का ग्रहण भी प्रकट हुआ ॥२१॥

### भावार्थ दीपिका

निरालोकं प्रकाशशून्यमासीदिति शेषः । निर्मक्षिकमितिवदव्ययीभावः । तदा आत्मानं देहं चकारादन्यच्च वस्तु दिदृक्षतः। अक्षिणी स्थानम्, ज्योतिरादित्यो देवता, चक्षुरिन्द्रियम्, ततो गुणस्य रूपस्य ग्रहो ग्रहणम् । अनेक रूपं विषयो दर्शितः ॥२१॥

### भाव प्रकाशिका

प्रकाश से रहित आत्मा के होने पर उस विराट् पुरुष ने अपने शरीर तथा दूसरी वस्तुओं को जब देखना चाहा, उस समय उसके शरीर में दोनों आँखें निकल आयीं । उसके पश्चात् उन आखों में ज्योतिः शब्द वाच्य चक्षुरिन्द्रिय के अधिष्ठातृ देवता सूर्य, चक्षुरिन्द्रय और चक्षुरिन्द्रिय के विषय रूप ये तीनों प्रकट हो गये ॥२१॥

**बोध्यमानस्य ऋषिभिरात्मनस्तञ्जिघृक्षतः । कर्णौ च निरभिद्येतां दिशः श्रोत्रं गुणग्रहः ॥२२॥**

**अन्वयः**— ऋषिभिः बोध्यमानस्य तदा आत्मनः जिघृक्षतः कर्णौ निर्भिद्येताम् दिशः, श्रोत्रं गुणग्रहः ॥२२॥

**अनुवाद**— वेद नामक ऋषियों द्वारा जगाये जाने पर उनको सुनने की इच्छा हुयी तो उनके दोनों कान श्रोत्रेन्द्रिय, उनकी अधिष्ठातृ देवता दिशाएँ प्रकट हुयीं। उसी से शब्द नामक गुण का ग्रहण होता है ॥२२॥

**भावार्थ दीपिका**

ऋषिभिर्वेदैर्बोध्यमानस्य। तदात्मनः प्रबोधनं ग्रहीतुमिच्छतः। ततो गुणग्रहः शब्दस्य ग्रहणम् ॥२२॥

**भाव प्रकाशिका**

जब वेद नामक ऋषियों ने उस विराट् पुरुष की स्तुति की उस समय उस विराट् पुरुष को उस प्रबोधन को जानने की इच्छा हुयी। उसी समय उसके उस शरीर से दोनों कान प्रकट हो गये और उसके पश्चात् श्रवणेन्द्रिय, श्रवणेन्द्रिय के अधिष्ठातृ देवता दिशाएं श्रोत्रेन्द्रिय के विषय शब्द प्रकट हुए उसी से शब्द का ग्रहण होता है ॥२२॥

**वस्तुनो मृदुकाठिन्यलघुगुर्वोष्णशीतताम्। जिघृक्षतस्त्वङ्निर्भिन्ना तस्यां लोम महीरुहाः॥**
**तत्र चान्तर्बहिर्वातस्त्वचालब्धगुणो वृतः ॥२३॥**

**अन्वयः**— वस्तुनः मृदुकाठिन्यलघुगुर्वोष्णशीतताम् जिघृक्षतः त्वक् निर्भिन्ना, तस्यां लोममहिरुहाः, तत्र च अन्तः बहिः वातः त्वचावृतः लब्धगुणः ॥२३॥

**अनुवाद**— उस विराट् पुरुष ने वस्तुओं की कोमलता, कठिनता, हलकापन, भारीपन उष्णता और शीतलता को जब जानना चाहा तो उसके शरीर में चर्म पैदा हो गया। पृथिवी में से जैसे वृक्ष निकलते हैं, उसी तरह से उसके शरीर से रोएँ प्रकट हो गये और उसके भीतर बाहर रहने वाली वायु भी प्रकट हुयी। उसके पश्चात् त्वगिन्द्रिय भी प्रकट हुयी उससे विराट् पुरुष को स्पर्श का ज्ञान होने लगा ॥२३॥

**भावार्थ दीपिका**

मृदुत्वं च काठिन्यं च लघुत्वं च गुरुत्वं च आ उष्णत्वमीषदुष्णत्वं च शीततां चेत्यर्थः। यद्यप्यत्युष्णत्वमपीन्द्रियविषय एव तथापि तस्य जिघृक्षाभावादोष्णत्वमित्युक्तम्। गुर्वुष्णेति पाठे यणादेशश्छान्दसः। वस्तुन एतान् धर्मान् जिघृक्षतस्त्वङ् निर्भिन्ना। त्वगिन्द्रियाधिष्ठानं चर्म जातमित्यर्थः। तस्यां रोमाणीन्द्रियं, महीरुहाश्च देवता जाताः। वस्तुनि हस्तेनातोलिते लघुत्वगुरुत्वयोर्ज्ञानात्तयोरपि त्वगिन्द्रियविषयत्वमिति पौराणिकाः। तत्र त्वच्यन्तर्बहिश्च वातो वृत आवृत्य स्थितः। कर्तरि निष्ठा। कथंभूतः। त्वचा लब्धो गुणः स्पर्शो येन। अयमर्थः-त्वगिन्द्रियमेव बहिः कण्डूतिसहितं स्पर्शं गृह्णल्लोमशब्देनोच्यते, तत्र महीरुहाणां देवत्वम्, अन्तर्बहिश्च स्पर्श गृह्णत् तदेव त्वक्शब्देनोच्यते, तत्र वातो देवता। तथाच तृतीये वक्ष्यति **'त्वचमस्य विनिर्भिन्नां विविशुर्धिष्ण्यमोषधीः। अंशेन लोमभिः कण्डूं यैरसौ प्रतिपद्यते ॥ निर्भिन्नान्यस्य चर्माणि लोकपालाऽनिलोऽविशत्। प्राणेनांशेन संस्पर्शं येनासौ प्रतिपद्यते'** इति। तत्र चर्मोपलक्षिता त्वगित्यर्थः। प्राणेनांशेनेति, प्राणावायुव्याप्तेन त्वगिन्द्रियेणेत्यर्थः। वह्वृचश्रुतौ त्वेक एवांशो निर्दिष्टः **'त्वङ् निरभिद्यत त्वचो लोमानि लोमभ्य ओषधिवनस्पतयः'** इति ॥२३॥

**भाव प्रकाशिका**

**मृदुकाठिन्यलघु गुर्वोष्णाशीतताम्** इस समस्त पद का विग्रह है **मृदुत्वं च काठिन्यं च लघुत्वं च गुरुत्वं च आउष्णत्वम् ईषदुष्णत्वम् च शीततां च।** अर्थात् कोमलता, कठिनता, हलकापन, भारीपन तथा शीतता इन सबों को जब जानने की इच्छा विराट् पुरुष की हुयी। यद्यपि उष्णता भी त्वगिन्द्रिय का विषय है फिर भी उसको जानने की इच्छा नहीं होने के कारण शुकदेवजी ने आउष्णत्व ओष्णत्व कहा। गुर्वुष्ण में यणादेश छान्दस (वैदिक) है। वस्तु के इन धर्मों को जानने की इच्छा होने पर विराट् पुरुष के शरीर में चर्म उत्पन्न हुआ। चर्म (चमड़ा) त्वगिन्द्रिय का अधिष्ठान है। उस चर्म में ही रोम, त्वगिन्द्रिय और उसके अधिष्ठातृ देवता वृक्ष उत्पन्न हुए।

**वस्तुनि० इत्यादि** जब वस्तु को हाथ से उठाया जाता है तो उस वस्तु के हलकापन भारीपन का ज्ञान होता है, अतएव पौराणिकों का मानना है कि हल्कापन उस चर्म के भीतर और बाहर भी वायु उसको आवृत करके स्थित हो गया । वृत: पद में कर्त्ता के अर्थ में निष्ठार्थं प्रत्यय हुआ है । उसी के द्वारा त्वगिन्द्रिय के गुण स्पर्श का ज्ञान होता है ।

**अथमर्थः इत्यादि** कहने का अभिप्राय है कि त्वगिन्द्रिय ही बाहर कण्डूति (खुजलाने) के साथ स्पर्श का ग्रहण करता है । उसी को रोम शब्द से कहा जाता है । त्वगिन्द्रिय के अधिष्ठातृ देवता वायु है । भीतर और बाहर स्पर्श का ज्ञान कराने वाला वह त्वक् शब्द से अभिहित किया जाता है । त्वगिन्द्रिय के अधिष्ठातृ देवता वायु हैं ।

तीसरे स्कन्ध के छठे अध्याय के अठारहवें और सोलहवें श्लोक में कहंगे भी **त्वचमस्य इत्यादि** अर्थात् विराट् शरीर का चर्म उत्पन्न हुआ उसमें अपने अंश रोमों के साथ ओषधियाँ स्थित हुयी । उन रोमों के ही द्वारा मनुष्य खुजली आदि का अनुभव करता है ।

और **निर्भिन्नातस्य० इत्यादि** श्लोक में कहा गया है कि उस विराट् शरीर में त्वचा उत्पन्न हुयी उसमें अपने अंश त्वगिन्द्रिय के साथ वायु स्थित हुआ । उस त्वगिन्द्रिय से ही जीव स्पर्श का अनुभव करता है । इस श्लोक में **चर्माणि** पद से त्वगिन्द्रिय को उपलक्षित किया गया है । **प्राणेनांशेन** पद का अर्थ है प्राणवायु से व्याप्त त्वगिन्द्रिय के द्वारा **वहवृचश्रुतौ० इत्यादि** ऋग्वेदीय ऐतरोयोपनिषत् में तो एक ही अंश का निर्देश किया गया है । वहाँ कहा गया है कि विराट् पुरुष से चर्म निकला, चर्म से रोएँ निकले तथा रोमों से ओषधियाँ और वनस्पतियाँ प्रकट हुयीं ॥२३॥

**हस्तौ रुरुहतुस्तस्य नानाकर्मचिकीर्षया । तयोस्तु बलमिन्द्रश्च आदानमुभयाश्रयम् ॥२४॥**

**अन्वयः**— नानाकर्मचिकीर्षया तस्य हस्तौ रुरुहतुः तयोस्तु बलम्, इन्द्रश्च, उभयाश्रयम् आदानम् ॥२४॥

**अनुवाद**— जब विराट् पुरुष को अनेक प्रकार के कर्मों को करने की इच्छा हुयी तो उनके दोनों हाथ निकल आये उन हाथों में ग्रहण करने की शक्ति पाणीन्द्रिय और उनके अधिष्ठातृ देवता इन्द्र प्रकट हुए और उन दोनों के आश्रय से होने वाला ग्रहण रूप कर्म भी प्रकट हुआ ॥२४॥

**भावार्थ दीपिका**

रुरुहतुर्निर्भिन्नौ । बलमिन्द्रियम्, इन्द्रो देवता, तदुभयाश्रयमादानं कर्म ॥२४॥

**भाव प्रकाशिका**

रुरुहतु: पद का अर्थ है निकल आये । बल शब्द पाणीन्द्रिय का बोधक है । पाणीन्द्रिय के अधिष्ठातृ देवता इन्द्र हैं तथा उन दोनों के अधीन किया जाने वाला आदान (ग्रहण) कर्म भी उसी से प्रकट हुआ ॥२४॥

**गतिं जिगीषतः पादौ रुरुहातेऽभिकामिकाम् ।**
**पद्भ्यां यज्ञः स्वयं हव्यं कर्मभिः क्रियते नृभिः ॥२५॥**

**अन्वयः**— अभिकामिकाम् गतिं जिगीषतः पादौरुरुहाते । पद्भ्यां स्वयं यज्ञः नृभिः कर्मभिः हव्यं क्रियते ॥२५॥

**अनुवाद**— जब विराट् पुरुष को अपने अभीष्ट स्थान में जाने की इच्छा हुयी तो उनके शरीर में दोनों पैर निकल आये । उन दोनों चरणों के साथ ही पादेन्द्रिय के अधिष्ठातृ देवता के रूप में यज्ञ पुरुष भगवान् विष्णु स्थित हो गये । उनमें ही चलना रूप कर्म प्रकट हुआ । मनुष्य पादेन्द्रिय से ही चलकर यज्ञ सामग्री (हव्य) को एकत्रित करते हैं ॥२५॥

### भावार्थ दीपिका

**अभिकामिकामभीष्टां हितामित्यर्थः । पद्भ्यां सह यज्ञो विष्णुरेव स्वयं तदधिष्ठातृ रूपेण स्थितः । कर्मभिरिति गत्याख्या कर्मशक्तिरिन्द्रियमुक्तम् । हव्यं क्रियत इति गतिप्राप्यं यज्ञार्थं द्रव्यं विषय इत्युक्तम् । नृभिरिति व्यष्टिजीवेष्वपीयमेव रीतिरिति दर्शयन्नराधिकारित्वं यज्ञादीनां दर्शयति ।।२५।।**

### भाव प्रकाशिका

अभिकामिक पद का अर्थ है अभीष्ट । विराट् पुरुष को अपने अभीष्ट अर्थात् हितकर स्थान पर जाने की इच्छा हुयी तो उनके शरीर से दोनों पैर निकल गये । पैरों के साथ यज्ञपुरुष भगवान् विष्णु पैरों के अधिष्ठातृ देवता हो गये । **कर्मभिः** पद के द्वारा गमन नामक कर्म शक्ति सम्पन्न पादेन्द्रिय को कहा गया है । पैरों से ही चलकर यज्ञ सामग्री हव्य को मनुष्य एकत्रित करते हैं । इसके द्वारा पादेन्द्रिय के विषय को बतलाया गया है । नृभि: पद का अभिप्राय है कि व्यष्टि जीवों की भी यही रीति है । इस बात को बतलाते हुए मनुष्यों को यज्ञों आदि का अधिकारी बतलाया गया है ।।२५।।

## निरभिद्यत शिश्नो वै प्रजानन्दामृतार्थिनः । उपस्थ आसीत्कामानां प्रियं तदुभयाश्रयम् ।।२६।।

**अन्वयः—** प्रजानन्दामृतार्थिनः वै शिश्नः निरभिद्यत उपस्थः तदुभयाश्रयम् कामानां प्रियम् आसीत् ।।२६।।

**अनुवाद—** जब उस विराट् पुरुष को सन्तान, आनन्द तथा स्वर्ग प्राप्ति की इच्छा हुयी तो उसके शरीर में लिङ्ग निकल आया । उससे उपस्थेन्द्रिय तथा उसके अधिष्ठाता प्रजापति देवता तथा दोनों के अधीन रहने वाले काम सुख का आविर्भाव हुआ ।।२६।।

### भावार्थ दीपिका

**प्रजा अपत्यमानन्दोरतिरमृतं स्वर्गादि तदर्थिनः शिश्नोऽधिष्ठानमुपस्थमिन्द्रियम् प्रजापतिश्चासीदिति ज्ञेयम् । तदुभयाश्रयं कामानां संबन्धि प्रियं सुखम् ।।२६।।**

### भाव प्रकाशिका

प्रजासन्तान को कहते हैं, आनन्द शब्द से रति कही गयी हैं, और अमृत शब्द से स्वर्गादि के कहा गया है । विराट् पुरुष को इन सबों को प्राप्त करने की जब इच्छा हुयी तो उसके शरीर से लिङ्ग निकल आया । उसी से उपस्थेन्द्रिय, उपस्थेन्द्रिय की अधिष्ठातृ देवता प्रजापति और इन दोनों के आश्रित कामसुख उत्पन्न हुआ ।।२६।।

## उत्सिसृक्षोर्धातुमलं निरभिद्यत वै गुदम् । ततः पायुस्ततो मित्र उत्सर्ग उभयाश्रयः ।।२७।।

**अन्वयः—** धातुमलम् उत्सिसृक्षोः वै गुदम् निरभिद्यत । ततः पायुः ततो उत्सर्ग उभयाश्रयः ।।२७।।

**अनुवाद—** जब विराट् पुरुष को धातुमल का त्याग करने की इच्छा हुयी तो उसके शरीर में गुद अर्थात् पाय्विन्द्रय का अधिष्ठान निकल आया । उसके पश्चात् पाय्विन्द्रिय उसके अधिष्ठता मित्र देवता तथा दोनों का उत्सर्ग भी प्रकट हुआ ।।२७।।

### भावार्थ दीपिका

**धातुमलं भुक्तान्नादीनामसारांशं त्यक्तुमिच्छोः । गुदपायुमित्रोत्सर्गा अधिष्ठानेन्द्रिय देवताविषयाः ।।२७।।**

### भाव प्रकाशिका

खये-पिये हुए अन्न आदि के सारहीन भाग को धातुमल कहते है । जब विराट् पुरुष को मल त्याग करने की इच्छा हुयी तो उसके शरीर में गुद (मलद्वार) प्रकट हो गया । उसी में पायु इन्द्रिय, मित्र देवता तथा इन दोनों के अधीन तथा मल परित्याग ये तीनों प्रकट हुए । मल परित्याग करना ही पायु इन्द्रिय का विषय है ।।२७।।

**आसिसृप्सोः पुरः पुर्या नाभिद्वारमपानतः । तत्रापानस्ततो मृत्युः पृथक्त्वमुभयाश्रयम् ॥२८॥**

**अन्वयः**— पुर्याः पुरः आसिसृप्सोः नाभिद्वारम् निरभिद्यत तत्र अपानः ततः मृत्युः उभयाश्रयम् पृथक्त्वम् ॥२८॥

**अनुवाद**— जब एक शरीर से दूसरे शरीर में जाने की इच्छा हुयी तो नाभिद्वार प्रकट हुआ । उससे अपान और उससे मृत्यु देवता प्रकट हुए । उन दोनों के अधीन ही प्राण तथा अपान का पार्थक्य (मृत्यु) होता है ॥२८॥

### भावार्थ दीपिका

पुर्या देहात्पुरो देहान्तराणि आसिसृप्सोः सर्वतो गन्तुमिच्छोः । नाभिद्वारं निरभिद्यतेत्यनुषङ्गः । अपानतोऽपगच्छतः । पृथक्त्वं मरणम् । नाभ्यादीन्यधिष्ठानादीनि । नाभ्यां हि प्राणापानयोर्बन्धविश्लेषे मृत्युरिति प्रसिद्धम् ॥२८॥

### भाव प्रकाशिका

पुर्या यह पुरी शब्द की पञ्चमी एक वचन का रूप है । विराट् पुरुष की जब एक शरीर से दूसरे शरीर में जाने की इच्छा हुयी तो उसके शरीर में नाभिद्वार प्रकट हो गया। अपान से किए जाने वाले उसके अपान और मृत्यु देवता तथा उन दोनों के अधीन होने वाली मृत्यु के अधिष्ठान हैं । यह प्रसिद्धि है कि जब नाभि में प्राण तथा अपान का विश्लेष होता है तो मृत्यु होती है ॥२८॥

**आदित्सोरन्नपानानामासन्कुक्ष्यन्त्रनाडयः । नद्यः समुद्राश्च तयोस्तुष्टिः पुष्टिस्तदाश्रये॥२९॥**

**अन्वयः**— अन्नपानानाम् आदित्सोः कुक्ष्यन्त्रनाडयः नद्यः समुद्राश्च तयोः तदाश्रये तुष्टिः पुष्टिः ॥२९॥

**अनुवाद**— उस विराट् पुरुष को जब अन्न और जल ग्रहण करने की इच्छा हुयी तब उसकी कुक्षि (कोंख) आँतें और नाडियाँ प्रकट हुयीं । उसी के साथ कुक्षि के देवता समुद्र नादियों के देवता नदियाँ तथा उनके आश्रित विषय तुष्टि और पुष्टि उत्पन्न हुयीं ॥२९॥

### भावार्थ दीपिका

अन्नपानानामादित्सोः संग्रहेच्छोः कुक्षिश्चान्त्राणि च नाड्यश्चासन् । तत्र कुक्षिरधिष्ठानम् । अन्त्राण्यन्नसंग्रहे करणमिन्द्रियस्थानीयम्। नाड्यस्तु पानं ग्रहे । तयोर्नाड्यग्रवर्गयोः क्रमेण नद्यः समुद्राश्च देवते । तुष्टिरुदरभरणं, पुष्टिस्तु रसपरिणामतः स्थौल्यम् । तदाश्रये तदुभयनिमित्ते । तत्रान्नसंग्रहेच्छोः कुक्ष्यन्त्रसमुद्रतुष्ट्य इति चतुष्टयम् । पेयसंग्रहेच्छोः कुक्षिनाडीनदीपुष्टय इति विवेकः ॥२९॥

### भाव प्रकाशिका

विराट् पुरुष के अन्न तथा जल आदि के ग्रहण करने की इच्छा होने पर उसकी कुक्षि, आँते और नाडियां उत्पन्न हुयीं । कुक्षि ही अधिष्ठान है । अन्न का संग्रह करने में आँते इन्द्रिय स्थानी हैं । पेय पदार्थों के संग्रह करने में नाड़ियाँ इन्द्रिय स्थानी हैं । नाडियों के देवता नदियाँ है और आँतों के देवता समुद्र हैं । पेट भरने को तुष्टि कहते हैं और रसों के परिणाम से जो शरीर में स्थूलता आती है उसी को पुष्टि कहते हैं । अन्न प्राप्त करने की इच्छा वाले विराट् पुरुष की कुक्षि, आँत तथा समुद्र तथा तुष्टि ये चारो उत्पन्न हुए और पेय प्राप्त करने की इच्छा वाले विराट् पुरुष के कुक्षि नाडी नदी और पुष्टि उत्पन्न हुए ॥२९॥

**निदिध्यासोरात्ममायां हृदयं निरभिद्यत । ततो मनस्ततश्चन्द्रः संकल्पः काम एव च ॥३०॥**

**अन्वयः**— आत्ममायां निदिध्यासोः हृदयम् निरभिद्यत ततो मनः ततः चन्द्रः संकल्पः काम एव च ॥३०॥

**अनुवाद**— उस विराट् पुरुष की जब अपनी माया पर विचार करने की इच्छा हुयी तो उसके हृदय की उत्पत्ति हुयी। उससे मन रूपी इन्द्रिय मन से मन के देवता चन्द्रमा और मन के विषय काम और संकल्प प्रकट हुए ॥३०॥

### भावार्थ दीपिका

निदिध्यासोर्नितरां चिन्तयितुमिच्छो । कामोऽभिलाषः । हृदयं मनश्चन्द्रसंकल्पा अधिष्ठानादयः ।।३०।।

### भाव प्रकाशिका

जब उस विराट् पुरुष की अपनी माया पर विचार करने की इच्छा हुयी तो उसका हृदय उत्पन्न हो गया। काम शब्द से अभिलाषा कहा गया है । हृदय मन चन्द्रमा और संकल्प ये चिन्तन के क्रमशः अधिष्ठान, इन्द्रिय अधिष्ठातृदेवता और विषय हैं ।।३०।।

**त्वक्चर्ममांसरुधिरमेदोमज्जास्थिधातवः । भूम्यप्तेजोमयाः सप्त प्राणो व्योमाम्बुवायुभिः ।।३१।।**

**अन्वयः**— त्वक् चर्ममांस रुधिर मेदो मज्जास्थिधातवः सप्त भूम्यप्तेजोमयाः । व्योमाम्बुवायुभिः प्राणः ।।३१।।

**अनुवाद**— विराट् पुरुष के शरीर में पृथिवी, जल और तेज से त्वचा, चर्म, मांस, रुधिर, मेद, मज्जा और अस्थि ये सात धातुएँ उत्पन्न हुयीं । इसी तरह आकाश, जल और वायु के द्वारा प्राण की उत्पत्ति हुयी ।।३१।।

### भावार्थ दीपिका

तदेवमधिदैवादिभेदं विभज्योक्त्वा तदंशभूतानां धात्वादीनां स्वरूपमाह–त्वगिति द्वाभ्याम् । त्वक् स्थूलम् । चर्म तदुपरि स्थितं सूक्ष्मम् । त्वगादयोऽस्थ्यन्ता द्वन्द्वैकवद्भावेन निर्दिष्टाः सप्त ये धातवस्ते भूम्यप्तेजोमयाः । तेषां च पाञ्चभौतिकत्वेऽपि वाय्वाकाशयोराहारादिरूपेण संवर्धकत्वाभावादेवमुक्तम् ।।३१।।

### भाव प्रकाशिका

इस तरह से अधिदैव आदि का विभाग करके उनके अंश भूत धातु आदि के स्वरूप को शुकदेवजी ने त्वक् इत्यादि दो श्लोकों से बतलाया है । स्थूल चर्म को त्वक् कहते हैं और उसके ऊपर रहने वाले सूक्ष्म चर्म को चर्म कहते हैं । त्वक् से लेकर अस्थि पर्यन्त सातो धातुओं का एकवद् भाव द्वन्द्व समास के द्वारा श्लोक में निर्देश किया गया है । ये सातो धातुएँ पृथिवी, जल और तेज से उत्पन्न हुयी हैं । इन सबों में पाँच भौतिक होने पर भी वायु और आकाश ये दोनों उन सबों के आहार रूप से संबर्द्धक नहीं हैं इसीलिए इन सबों को पृथिवी जल एवं तेजोमय कहा गया है ।।३१।।

**गुणात्मकानीन्द्रियाणि भूतादिप्रभवा गुणाः । मनः सर्वविकारात्मा बुद्धिर्विज्ञानरूपिणी ।।३२।।**

**अन्वयः**— इन्द्रियाणि गुणात्मकानि गुणाः भूतादि प्रभवाः मनः सर्व विकारात्मा बुद्धिः विज्ञानरूपिणी ।।३२।।

**अनुवाद**— श्रोत्र आदि सभी इन्द्रियाँ शब्द आदि विषयों का ग्रहण करती हैं । ये सभी गुण (विषय) भूतादि अहंकार से उत्पन्न हैं । मन सभी विकारों का उत्पत्तिस्थान हैं और बुद्धि समस्त विषयों का ज्ञान कराती है ।।३२।।

### भावार्थ दीपिका

गुणात्मकानि गुणेषु शब्दादिष्वात्मा येषाम्, विषयाभिमुखस्वभावानीत्यर्थः । गुणाः शब्दादयः । भूतादिरहंकारस्ततः प्रकर्षेण भवन्तीति तथा । अहंकारकल्पितशोभनस्वभावाः, नतु वस्तुतस्तथेत्यर्थः । अत्र हेतुः–यतो मन एव सर्वविकाराणामात्मा स्वरूपम् । तामसेष्वेव विषयेषु संकल्पविकल्पमात्रं करोति, नतु हेयोपादेयविवेकम् । बुद्धिस्तु तथाभूतार्थविज्ञानरूपिणी नतु परमार्थग्राहिणीति वैराग्यार्थमुक्तम् । अनेनैव बुद्धिमनसोः स्वरूपं चोक्तम् ।।३२।।

### भाव प्रकाशिका

**गुणेषु शब्दादिषु आत्मा येषां तानि** यह गुणात्मकानि पद का विग्रह है । अर्थात् इन्द्रियाँ विषयाभिमुख स्वभाव वाली हैं । शब्द इत्यादि सभी गुण भूतादि संज्ञक तामस अहङ्कार से उत्पन्न होते हैं । अर्थात् अहङ्कार कल्पित सुन्दर स्वभाव वाली इन्द्रियाँ होती हैं । किन्तु वे वास्तविक रूप से वैसी नहीं हैं । उसका कारण है कि मन सभी विकारों

का उत्पत्ति स्थान है । मन से ही काम, क्रोध, लोभ, मोह तथा शोक इत्यादि उत्पन्न होते हैं । यह मन तामस विषयों का संकल्प तथा विकल्प करने का काम करता है । यह हेय तथा उपादेय का विवेक नहीं करता है । उसी प्रकार के विषयों की ज्ञान स्वरूपिणी बुद्धि है । वह भी परमार्थ का ग्रहण नहीं करती है । इन सारी बातों को शुकदेवजी ने वैराग्य को उत्पन्न करने के लिए कहा है । इसी प्रतिपादन के द्वारा उन्होंने बुद्धि और मन के भी स्वरूप को कह दिया है ॥३२॥

**एतद्भगवतो रूपं स्थूलं ते व्याहृतं मया । मह्यादिभिश्चावरणैरष्टभिर्बहिरावृतम् ॥३३॥**

**अन्वयः**— मया ते एतत् भगवतः मह्यादिभिः अष्टभिः आवरणैः बहिः आवृतम् स्थूलं रूपं व्याहृतम् ॥३३॥

**अनुवाद**— मैंने आपको श्रीभगवान् के उस स्थूल रूप को बतलाया है जो बाहर से पृथिवी जल, तेज, वायु, आकाश, महत्तत्त्व, अहङ्कार और प्रकृति से घिरा है ॥३३॥

**भावार्थ दीपिका**

उपसंहरति-एतदिति । प्रकृत्या सहाष्टभिः ॥३३॥

**भाव प्रकाशिका**

इस श्लोक के द्वारा परमात्मा के विराट् शरीर के वर्णन का उपसंहार किया गया है । यह प्रकृति आदि आठ आवरणों से आवृत है ॥३३॥

**अतः परं सूक्ष्मतममव्यक्तं निर्विशेषणम् । अनादिमध्यनिधनं नित्यं वाङ्मनसः परम् ॥३४॥**

**अन्वयः**— अतः परम, सूक्ष्मतमम् अव्यक्तं, निर्विशेषणम्, अनादिमध्यनिधनम्, नित्यं वाङ्मनसः परम् रूपं वर्तत इति शेषः ॥३४॥

**अनुवाद**— परमात्मा के इस स्थूल रूप से भिन्न उनका अत्यन्त सूक्ष्म रूप है, वह अव्यक्त, निर्विशेष, आदि, मध्य और अन्त से रहित एवं नित्य है । वहाँ तक वाणी एवं मन की पहुँच नहीं है ॥३४॥

**भावार्थ दीपिका**

स्थूलमुक्त्वा सूक्ष्मं समष्टिलिङ्गशरीरमाह । अतःपरमस्य कारणभूतं सूक्ष्ममतीन्द्रियम् । यतोऽव्यक्तम् । तत्कुतः । यतो निर्विशेषणम् । अनादिमध्यनिधनमुत्पत्तिस्थितिलयशून्यम् । नित्यं सदैकरूपम्, अपक्षयादिशून्यम्त्यर्थः । अतएव वाक् मनश्चेति द्वन्द्वैक्यम् । तस्मात्परम् ॥३४॥

**भाव प्रकाशिका**

श्रीभगवान् के स्थूल रूप का वर्णन करने के पश्चात् उनके सूक्ष्म रूप का वर्णन करते हैं जिसकी समष्टि को लिङ्ग शरीर कहते हैं । वह शरीर इस स्थूल शरीर का कारण स्वरूप है । वह सूक्ष्म तथा अतीन्द्रिय है । क्योंकि वह शरीर अव्यक्त है । उसकी अव्यक्तता निर्विशेष होने के कारण है । वह उत्पत्ति स्थिति और संहार से रहित है । वह सदा एक समान बना रहता है अतएव नित्य है । अर्थात् उसमें कभी भी अपक्षय आदि विकार नहीं होते हैं । वह कभी वाणी और मन का विषय भी नहीं बनता है ॥३४॥

**अमुनी भगवद्रूपे मया ते ह्यनुवर्णिते । उभे अपि न गृह्णन्ति मायासृष्टे विपश्चितः ॥३५॥**

**अन्वयः**— मया ते अनुवर्णितं अमुनी भगवद्रूपे मायासृष्टे विपश्चितः उभे अपि न गृह्णन्ति ॥३५॥

**अनुवाद**— मैंने आपको माया के जिन दो रूपों का वर्णन सुनाया है वे दोनों भगवान् की माया के द्वारा सृष्ट हैं, अतएव ज्ञानीपुरुष उन दोनों को नहीं स्वीकार करते हैं ॥३५॥

### भावार्थ दीपिका

उपासनार्थं भगवत्यारोपितं रूपद्वयमपवदति-अमुनी इति । न गृह्णन्ति वस्तुतो नाङ्गीकुर्वन्ति । यतो मायासृष्टे ।।३५।।

### भाव प्रकाशिका

उपासना के लिए परमात्मा में आरोपित उन दोनों रूपों की निन्दा अमुनी इत्यादि श्लोक के द्वारा करते हैं। न गृह्णन्ति का अर्थ है वास्तविक रूप से नहीं स्वीकार करते हैं, क्योंकि वे दोनों रूप माया के द्वारा सृष्ट हैं ।।३५।।

**स वाच्यवाचकतया भगवान् ब्रह्मरूपधृक् । नामरूपक्रिया धत्ते सकर्माऽकर्मकः परः ।।३६।।**

**अन्वयः**— ब्रह्मरूपधृक् स भगवान् वाच्य वाचकतया नाम रूप क्रिया धत्ते, सकर्मक अकर्मक परः ।।३६।।

**अनुवाद**— श्रीभगवान् वस्तुतः निष्क्रिय हैं फिर भी वे अपनी शक्ति से सक्रिय हो जाते हैं, वे ब्रह्म का या विराट् रूप धारण करके वाच्य एवं वाचक रूप से शब्द एवं अर्थ रूप से प्रकट होते हैं, तथा अनेकों नाम रूप एवं क्रियाओं को धारण करते हैं । वे अपनी माया के द्वारा सकर्मक अर्थात् सव्यापार होते हैं किन्तु वास्तविक रूप से वे अकर्मक अर्थात् निर्व्यापार ही हैं ।।३६।।

### भावार्थ दीपिका

**'यद्रूपगुणकर्मकः'** इति यदुक्तं भगवता ब्रह्माणं प्रति तत्प्रपञ्चयितुं ब्रह्मादिरूपाणि तत्कर्माणि चाह- स इत्यादिना इत्थंभावेनेत्यतः प्राक्तनेन ग्रन्थेन । स भगवान् ब्रह्मरूपधृक् सन् वाच्यवाचकतया नामानि वाच्यतया रूपाणि क्रियाश्च धत्ते, सृजतीत्यर्थः । मायया सकर्मा सव्यापारः सन् वस्तुतस्त्वकर्मकः ।।३६।।

### भाव प्रकाशिका

नवे अध्याय के इकतीसवें श्लोक में भगवान् ने **यद्रूपगुणकर्मकः'** इत्यादि श्लोक से जो ब्रह्माजी से कहा है, उसी को विस्तार से बतलाने के लिए शुकदेवजी ने बतलाया कि ब्रह्माजी इत्यादि का जो रूप है, वह भी परमात्मा का ही कर्म है । इस बात को शुकदेवजी ने **सवाच्य० इत्यादि** श्लोक के द्वारा कहा है । इस तरह से इसके पहले के ग्रन्थ से कहा गया है । वे ही भगवान् ब्रह्मा का रूप धारण करके वाचक रूप से नामों तथा वाच्य रूप से रूपों (शरीरों) तथा क्रियाओं की सृष्टि करते हैं । वे ही भगवान् अपनी शक्ति माया के द्वारा सव्यापार होते हैं और वास्तविक रूप से तो वे अकर्मक अर्थात् निर्व्यपार ही हैं ।।३६।।

**प्रजापतीन्मनून्देवानृषीन्पितृगणान्पृथक् । सिद्धचारणगन्धर्वान्विद्याध्रासुरगुह्यकान् ।।३७।।**
**किन्नराप्सरसो नागान्सर्पान्किंपुरुषोरगान् । मातृ रक्षःपिशाचांश्च प्रेतभूतविनायकान् ।।३८।।**
**कूष्माण्डोन्मादवेतालान्यातुधानान् ग्रहानपि । खगान्मृगान्पशून्वृक्षान् गिरीन्नृप सरीसृपान् ।।३९।।**

**अन्वयः**— नृप ! प्रजापतीन्, मनून् देवान्, ऋषीन्, पितृगणान्सिद्धचारण, गन्धर्वान्, विद्याध्रसुरगुह्यकान् किन्नराप्सरसः, नागान्, सर्पान्, , किम्पुरुषोरगान्, मातृः रक्षः पिशाचान् च प्रेतभूतविनायकान्, कुष्माण्डोन्मादवेतालान् यातुधानान् ग्रहान्, अपि खगान्, मृगान्, पशून् वृक्षान्, गिरीन्, सरीसृपान्, इमानि सर्वाणि रूपाणि परमात्मैव पृथक्-पृथक् धत्ते ।।३७-३९।।

**अनुवाद**— राजन् परीक्षित् प्रजापति, मनु, देवता, ऋषि, पितर, सिद्ध, चारण, गन्धर्व, विद्याधर, असुर, यक्ष, किन्नर, अप्सराएँ, नाग, सर्प, किम्पुरुष, उरग, मातृकाएँ, राक्षस, पिशाच प्रेत, भूत, विनायक, कूष्माण्ड, उन्माद, वेताल, यातुधान, ग्रह, पक्षी, मृग, पशु, वृक्ष, पर्वत, तथा सरीसृप इत्यादि जितने भी संसार में नाम रूप हैं, वे सब के सब श्रीभगवान् के ही हैं ।।३७-३९।।

### भावार्थ दीपिका

एतत्प्रपञ्चयति-प्रजापतीनिति सार्धैस्त्रिभिः । द्वितीयान्तानां धत्त इत्यनेनान्वयः । तत्र प्रजापत्यादीनि नामानि तत्तद्वाच्यानि रूपाणि तत्तत्कर्माणि च ज्ञेयानि पृथक् तत्तदवान्तरभेदेन । गिरीनित्यस्यानन्तरं नृपेति संबोधनम् ।।३७-३९।।

### भाव प्रकाशिका

छत्तीसवें श्लोक में यह जो कहा गया है कि परमात्मा अपनी माया के द्वारा विविध नामों और रूपों को धारण करते हैं। उसी का विस्तार से वर्णन करते हुए इन तीनों श्लोकों में परमात्मो के अनेक रूपों को शुकदेवजी ने बतलाया है। प्रजापतिन् शब्द के द्वारा मरीचि, अत्रि इत्यादि दश प्रजापतियों को कहा गया है। इन श्लोकों में सभी द्वितीयान्त पदों का छत्तीसवें श्लोक के धत्ते पद से अन्वय है। उनमें प्रजापति इत्यादि नामों उनके वाच्य भूत रूपों तथा उनक विभिन्न कर्मों को भी परमात्मा के ही नाम रूप और क्रियाओं को जानना चाहिए। पृथक् पद का अर्थ अवान्तर भेद से है ॥३७-३९॥

**द्विविधाचतुर्विधा येऽन्ये जलस्थलनभौकसः। कुशलाकुशला मिश्राः कर्मणां गतयस्त्विमाः ॥४०॥**

**अन्वयः**— अन्ये ये द्विविधाः चतुर्विधाः जलस्थलनभौकसः इमाः कुशलाकुशलाः मिश्राः कर्मणां गतयः तु ॥४०॥

**अनुवाद**— संसार में दूसरे जो चर एवं अचर के भेद से दो प्रकार के तथा जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज के भेद से चार प्रकार के जीव हैं वे सबके सब पुण्य, पाप तथा पुण्य पाप मिश्रित कर्मों के फल हैं ॥४०॥

### भावार्थ दीपिका

द्विविधाः स्थावरजङ्गमरूपेण चतुर्विधाः जरायुजाण्डजस्वेदजोद्भिज्जरूपेण। जलस्थलनभांस्योकांसि येषां तानपि धत्त इति पूर्वेणान्वयः। यच्च राज्ञा पृष्टं **यावत्यः कर्मगतयो यादृशीर्द्विजसत्तम**' इति तस्यापि प्रसङ्गादनेनैवोत्तरमाह। कुशलाः उत्तमाः, अकुशला नीचाः। मिश्रा इति पदान्तरम्। मिश्रा मध्यमाः। कर्मणां पुण्यपापमिश्राणां गतयः फलानि ॥४०॥

### भाव प्रकाशिका

स्थावर एवं जङ्गम के भेद से दो प्रकार के भेद हैं। जरायुज, अण्डज, स्वेदज और उद्भिज्ज के भेद से चार प्रकार के भेद हैं। उनमें भी जल निवासी, स्थलनिवासी तथा आकाशचारी इत्यादि जीवों के जो भेद हैं उन रूपों को भी भगवान् ही धारण करते हैं।

**यच्चराज्ञापृष्टं० इत्यादि** राजा परीक्षित् ने यह जो पूछा है कि कर्मों की जितनी गतियाँ होती हैं और जिस प्रकार की होती हैं उन सबों को आप मुझे बतलायें इस प्रश्न का भी उत्तर इसी के द्वारा प्रसङ्गवशात् हो गया। तीन प्रकार के कर्म होते है कुशल अर्थात् उत्तम या पुण्य रूप, अकुशल नीच या पाप रूप तथा मिश्र पुण्य पाप मिश्रित अर्थात् मध्यम कोटि की गति इन कर्मों के फल हैं कर्मों से ही इन सभी योनियों की प्राप्ति होती है ॥४०॥

**सत्त्वं रजस्तम इति तिस्रः सुरनृनारकाः। तत्राप्येकैकशो राजन्भिद्यन्ते गतयस्त्रिधा ॥**
**यदैकैकतरोऽन्याभ्यां स्वभाव उपहन्यते ॥४१॥**

**अन्वयः**— राजन्! सत्त्वं रजस्तम इति तिस्रः सुरनृनारकाः। यदा एकैकतरः स्वभावः अन्याभ्याम् उपहन्यते तत्रापि एकैकशः गतयः त्रिधा भिद्यन्ते ॥४१॥

**अनुवाद**— देवता सत्त्वगुण प्रधान होते हैं, मनुष्य रजोगुण प्रधान होते हैं और नारकी जीव तमोगुण प्रधान होते हैं। इन तीनों का भी जब एक गुण अपने से भिन्न दो गुणों को अभिभूत करके उद्रिक्त हो जाता है तो इन जीवों के तीन-तीन भेद और हो जाते हैं ॥४१॥

### भावार्थ दीपिका

सत्त्वादिभेदेन कर्मगतिवैचित्र्यं प्रपञ्चयति-सत्त्वमिति सार्धेन। सत्त्वादयस्तिस्रो गतयः। सुरादिशब्दा ऋष्यादीनामुपलक्षणार्थाः। अन्याभ्यां गुणाभ्यां स्वभावो गुणः उपहन्यतेऽनुविध्यते ॥४१॥

### भाव प्रकाशिका

सत्त्वगुण आदि तीन गुणों के भेद से कर्मों की गतियों की भिन्नता इस श्लोक में बतलायी जा रही है । सत्त्वगुण आदि के भेद से तीन प्रकार की गतियाँ होती है । देव, मनुष्य तथा नारकीय । सुरादि शब्द ऋषियों का भी उपलक्षक है । अपने से भिन्न दो गुणों के साथ किसी एक गुण का स्वभाव मिश्रित हो जाता है तो उपर्युक्त तीनों प्रकार की गतियाँ भी तीन-तीन प्रकार की हो जाती है । जैसे मनुष्य ही सात्त्विक, राजस एवं तामस के भेद से तीन प्रकार के देखे जाते हैं ॥४१॥

**स एवेदं जगद्धाता भगवान् धर्मरूपधृक् । पुष्णाति स्थापयन्विश्वं तिर्यङ्नरसुरात्मभिः ॥४२॥**

**अन्वयः—** स एव जगद् धाता भगवान् धर्मरूपधृक् इदं तिर्यङ्नरसुरात्मभिः विश्वं स्थापयन पुष्णाति ॥४२॥

**अनुवाद—** वे ही भगवान् जगत् के धारण पोषण के लिए धर्ममय भगवान् विष्णु का रूप धारण करके, देवता मनुष्य, पशु-पक्षी आदि के रूपों को प्रायः ग्रहण करके इस सम्पूर्ण विश्व का पालन-पोषण करते हैं ॥४२॥

### भावार्थ दीपिका

ब्रह्मरूपेण स्रष्टृत्वमुक्त्वा विष्णुरूपेण पालकत्वमाह । स एव भगवांस्तिर्यगाद्यवतारैरिदं विश्वं स्थापयन् पालयन् धर्मरूपेण पुष्णाति भोगैः संवर्धयति ॥४२॥

### भाव प्रकाशिका

श्रीभगवान् ब्रह्मा रूप से जगत् की सृष्टि करते हैं, यह कहने के बाद यह बतला रहे हैं कि वे ही विष्णु रूप से पालन करते हैं । वे ही भगवान्! तिर्यक् इत्यादि अवतारों के द्वारा इस सम्पूर्ण जगत् का पालन करते हुए धर्म रूप से पोषण करते हैं और भोगों के द्वारा विश्व का संवर्धन करते हैं ॥४२॥

**ततः कालाग्निरुद्रात्मा यत्सृष्टमिदमात्मनः । सन्नियच्छति कालेन घनानीकमिवानिलः ॥४३॥**

**अन्वयः—** ततः कालेन आत्मन इदं यत् सृष्टम् तत् कालाग्नि रुद्रात्मा अनिल घनानीकमिव सन्नियच्छति ॥४३॥

**अनुवाद—** उसके पश्चात् प्रलय काल के आने पर वे ही भगवान् अपने से ही सृष्ट सम्पूर्ण जगत् को उसी तरह से अपने में लीन कर लेते हैं जिस तरह वायु मेघ समूह को अपने में लीन कर लेती हैं ॥४३॥

### भावार्थ दीपिका

रुद्ररूपेण संहर्तृत्वमाह-तत इति । आत्मनः सकाशाद्यदिदं सृष्टं तत्सन्नियच्छति संहरति ॥४३॥

### भाव प्रकाशिका

**तत इत्यादि** श्लोक के द्वारा श्रीभगवान् ही रुद्र का रूप धारण करके जगत् का संहार कर देते हैं इस बात को बतलाते हुए कहते हैं कि जिस जगत् की परमात्मा स्वयं सृष्टि करते हैं उसका वे ही प्रलय काल की बेला में संहार कर देते हैं ॥४३॥

**इत्थंभावेन कथितो भगवान् भगवत्तमः । नेत्थंभावेन हि परं द्रष्टुमर्हन्ति सूरयः ॥४४॥**

**अन्वयः—** भगवत्तमः भगवान् इत्थं भावेन कथितः परं सूरयः इत्थं भावेन द्रष्टुम् नार्हन्ति ॥४४॥

**अनुवाद—** राजन् ! महात्माओं ने इसी प्रकार से अचिन्त्य ऐश्वर्य सम्पन्न श्रीभगवान् का वर्णन किया है । किन्तु ज्ञानी जन तो परमात्मा को इस रूप से स्रष्टा पालक एवं संहर्ता के रूप में उनका दर्शन नहीं कर सकते हैं क्योंकि वे इससे परे भी हैं ॥४४॥

### भावार्थ दीपिका

कर्तृत्वाद्यपवादेन दशमस्य शुद्धिमाह । इत्थंभावेन स्रष्टृत्वादिरूपेण **'तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः' 'सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेय'** इत्यादिश्रुत्या कथितः । सूरयस्तु परं केवलमेवंरूपेणैव द्रष्टुं नार्हन्ति ॥४४॥

### भाव प्रकाशिका

इस श्लोक में कर्तृत्वादि के बाध के द्वारा दशम आश्रय तत्त्व की शुद्धि को बतलाते हैं । परमात्मा के सष्टृत्व इत्यादि का प्रतिपादन करने वाली श्रुतियाँ कहती हैं **तस्माद् वा एतस्मादात्मनः आकाशः संभूतः।'** निश्चित रूप से उस आत्मा से यह आकाश उत्पन्न हुआ । दूसरी श्रुति कहती है— **सोऽकामयत बहुस्यां प्रजायेय ।** अर्थात् उस परमात्मा ने कामना किया कि मैं अनेक हो जाऊँ तदर्थ अनेक रूपों से अवतीर्ण होऊँ । किन्तु ज्ञानी पुरुष परमात्मा को केवल स्रष्टा इत्यादि के रूप में ही नहीं देख सकते हैं ॥४४॥

## नास्य कर्मणि जन्मादौ परस्यानुविधीयते । कर्तृत्वप्रतिषेधार्थं माययारोपितं हि तत् ॥४५॥

**अन्वयः**— अस्य जन्मादौ कर्मणि परस्य कर्तृत्वं न अनुविधीयते कर्तृत्वप्रतिषेधार्थं मायया हि तत् आरोपितम् ॥४५॥

**अनुवाद**— सृष्टि की रचना आदि कर्मों का निरूपण करके परमात्मा से कर्म या कर्तापन का सम्बन्ध नहीं जोड़ा गया है, क्योंकि कर्तृत्व आदि तो माया से आरोपित हैं । वह कर्तृत्व का निषेध करने के लिए है ॥४५॥

### भावार्थ दीपिका

तत्किम् । यतः अस्य विश्वस्य जन्मादौ कर्मणि परस्येश्वरस्येत्थंभावः कर्तृत्वं नास्ति । श्रुत्यापि तात्पर्येण न प्रतिपाद्यते। किंत्वनुविधीयतेऽनूद्यते । किमर्थम्, कर्तृत्वप्रतिषेधार्थम् । हि यतो माययारोपितं प्रकाशितम् । तथाच श्रुतिः **'निष्कलं निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम्', 'इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते' इत्याद्या** ॥४५॥

### भाव प्रकाशिका

प्रश्न है कि किस कारण से ईश्वर का जगत् के जन्मादि में कर्तृत्व नहीं है ? श्रुति भी ईश्वर के कर्तृत्व का तात्पर्यतः प्रतिपादन नहीं करती है अपितु वह ईश्वर के जगत् कर्तृत्व का अनुवाद करती है । यदि कहें कि अनुवाद करने का कारण क्या है ? तो इसका उत्तर है कि श्रुति ईश्वर के जगत् कर्तृत्व का अनुवाद उसका निषेध करने के लिए करती है । क्योंकि जगत् कर्तृत्व आदि तो ईश्वर में माया के द्वारा आरोपित हैं । ईश्वर के अकर्तृत्व का प्रतिपादन करती हुयी श्रुति कहती हैं— **निष्कलं निष्क्रिय शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम् ।'** अर्थात् वे परमात्मा कलारहित, क्रियारहित, षड़ूर्मिरहित, अन्वयरहित तथा माया के संबन्ध से माया के द्वारा आरोपित हैं । इस अर्थ का प्रतिपादन करती हुयी श्रुति कहती हैं— **'इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते'** अर्थात् अपनी माया नामक शक्ति के कारण ईश्वर अनेक रूप वाला हो जाता है ॥४५॥

## अयं तु ब्रह्मणः कल्पः सविकल्प उदाहृतः । विधिः साधारणो यत्र सर्गाः प्राकृतवैकृताः ॥४६॥

**अन्वयः**— अयं तु मया ब्रह्मणः कल्पः सविकल्पः उदाहृतः यत्र साधारणः विधिः सर्गाः प्रकृतवैकृताः ॥४६॥

**अनुवाद**— यह मैंने ब्रह्माजी के कल्प अर्थात् महाकल्प तथा सर्वकल्प अर्थात् अवान्तर कल्पों का वर्णन किया है । इन सभी प्रकार के कल्पों में सृष्टि का क्रम एक समान होता है । अन्तर केवल इतना ही होता हैं कि महाकल्प के प्रारम्भ में प्रकृति से क्रमशः महत् तत्त्व आदि की उत्पत्ति होती है और दूसरे कल्पों में प्राकृत सृष्टि पहले से ही ज्यों के त्यों रहती है चराचर प्राणियों की वैकृत सृष्टि नवीन रूप से होती है ॥४६॥

### भावार्थ दीपिका

उक्तमर्थमुपसंहरति-अयं त्विति । ब्रह्मणः संबन्धी कल्पो महाकल्पो विकल्पोऽवान्तरस्तत्सहित उदाहरणत्वेन संक्षेपत

उक्तः । कथंभूतः यत्र महाकल्पे प्राकृता महदादिसर्गा अवान्तरकल्पे च वैकृताः । स्थावरा विसर्गा इत्ययं विधिः प्रकारोऽन्यैर्महाकल्पादिभिः साधारणः ।।४६।।

### भाव प्रकाशिका

**अयं तु** इस श्लोक के द्वारा अवान्तर कल्पों के साथ ब्रह्माजी के महाकल्प का उदाहरण रूप से संक्षेप में वर्णन किया गया है । अब प्रश्न होता है कि इन दोनों कल्पों का स्वरूप कैसा है ? तो इसका उत्तर है कि महाकल्प में प्राकृत महत् तत्त्व आदि की उत्पत्ति से सृष्टि प्रारम्भ होती है और अवान्तर कल्पों में वैकृत चराचर की सृष्टि से सृष्टि प्रारम्भ होती है । अर्थात् स्थावरविसर्ग होते हैं । अन्य सारी विधियाँ दोनों प्रकार के कल्पों में एक समान होती हैं ।।४६।।

**परिमाणं च कालस्य कल्पलक्षणविग्रहम् । यथा पुरस्ताद्याख्यास्ये पाद्मं कल्पमथो शृणु ।।४७।।**

**अन्वयः**— कालस्य परिमाणं कल्प लक्षणं विग्रहम् यथा तत् पुरस्ताद् व्याख्यास्ये, अथो पद्मं कल्पं शृणु ।।४७।।

**अनुवाद**— राजन् काल का परिमाण, कल्प, कल्प के अन्तर्गत होने वाले मन्वन्तर ये सब जैसे होते हैं उन सबों का वर्णन मैं आगे चलकर करूँगा, इस समय आप सावधानी पूर्वक पाद्मकल्प का वर्णन सुनें ।।४७।।

### भावार्थ दीपिका

वक्ष्यमाणां विस्तरं प्रतिजानीते । परिमाणं स्थूलं सूक्ष्मं च कल्पस्य लक्षणमियानेवंरूप इति तद्विग्रहमवान्तरकल्पं मन्वन्तरादिरूपं विभागं च यथावद्विस्तरेण पुरस्तात्तृतीयस्कन्धे व्याख्यास्यामि । तत्र पाद्मं कल्पमथो इति कार्त्स्न्येन व्याख्यायमानं शृणु ।।४७।।

### भाव प्रकाशिका

जिसका वर्णन विस्तार से करना है, उसको बतलाते हुए शुकदेवजी कहते हैं । काल के स्थूल तथा सूक्ष्म परिमाण । काल का कल्प रूपी शरीर अर्थात् कल्प कितना बड़ा होता है उसके भीतर होने वाले अवान्तर कल्प जो मन्वन्तर आदिरूप विभागों वाले होते हैं उन सबों का वर्णन मैं आगे अर्थात् इस तीसरे स्कन्ध में करूगाँ ।।४७।।

शौनक उवाच

**यदाह नो भवान्सूत क्षत्ता भागवतोत्तमः । चचार तीर्थानि भुवस्त्यक्त्वा बन्धून्सुदुस्त्यजान् ।।४८।।**

**अन्वयः**— हे सूत ! भवान् नः यद् आह भागवतोत्तमः क्षत्ता सुदुस्त्यजान् बन्धून् त्यक्त्वा भुवः तीर्थानि चचार ।।४८।।

### शौनक महर्षि ने कहा

**अनुवाद**— हे सूतजी ! आपने यह जो कहा है कि भागवतों में श्रेष्ठ विदुर जी जिन सबों को त्यागना बड़ा कठिन है, उन आपने बान्धवों का परित्याग करके पृथिवी पर विद्यमान तीर्थों में विचरण किए ।।४८।।

### भावार्थ दीपिका

यदर्थं सृष्ट्यादिनिरूपणं तदेव साक्षाच्छ्रोतुकामः कथान्तरं पृच्छति-यदाहेति । क्षत्ता विदुरः । भुवः संबन्धीनि तीर्थानि। यद्वा भुवः क्षेत्राणि चेति ।।४८।।

### भाव प्रकाशिका

जिसके लिए सृष्टि का निरूपण किया गया है उसी को साक्षात् सुनने की इच्छा से शौनक महर्षि दूसरी कथा को **यदाह० इत्यादि** श्लोक द्वारा पूछते हैं । विदूरजी जिन पृथिवी के तीर्थों अथवा पृथिवी के क्षेत्रों में विचरण किए उनको आप मुझे बतलायें ।।४८।।

**कुत्र कौषारवेस्तस्य संवादोऽध्यात्मसंश्रितः । यद्वा स भगवांस्तस्मै पृष्टस्तत्त्वमुवाच ह ॥४९॥**

**अन्वयः**— तस्य कौषारवेः अध्यात्मसंश्रितः संवादः कुत्र यद्वा पृष्टः स : भगवान् तस्मै किम् तत्त्वमुवाच ह ।।४९।।

**अनुवाद**— विदुरजी की मैत्रेय महर्षि के साथ अध्यात्मविषयक संवाद कहाँ पर हुआ ? अथवा विदुरजी द्वारा पूछे जाने पर उन्होंने विदुरजी को किस तत्त्व का उपदेश दिया ॥४९॥

**भावार्थ दीपिका**

कौषारवेर्मैत्रेयस्य तस्य क्षत्तुश्चाध्यात्मज्ञानसंश्रितः संवादः ।।४९।।

**भाव प्रकाशिका**

शौनक महर्षि ने पूछा कि विदुरजी का मैत्रेय महर्षि के साथ अध्यात्मज्ञान विषयक संवाद कहाँ पर हुआ ॥४९॥

**ब्रूहि नस्तदिदं सौम्य विदुरस्य विचेष्टितम् । बन्धुत्यागनिमित्तं च तथैवागतवान्पुनः ॥५०॥**

**अन्वयः**— हे सौम्य नः विदुरस्य तदिदं विचेष्टितं बन्धुत्यागनिमित्तं, तथैव पुनः आगतवान् तत् ब्रूहि ।।५०।।

**अनुवाद**— हे सौम्य ! स्वभाव वाले सूतजी हमलोगों को विदुर के चरित्र को, उनके अपने बान्धवों के परित्याग के कारण को तथा वे पुनः जिस कारण से लौटकर हस्तिनापुर में आये उसको आप हमलोगों को बतलायें ॥५०॥

**भावार्थ दीपिका**

पुनरागतवान् तत्र च निमित्तं ब्रूहि ।।५०।।

**भाव प्रकाशिका**

विदुरजी जिस कारण से लौटकर फिर हस्तिनापुर में आ गये उसे आप बतलायें ॥५०॥

सूत उवाच

**राज्ञा परीक्षिता पृष्टो यदवोचन्महामुनिः । तद्वोऽभिधास्ये शृणुत राज्ञः प्रश्नानुसारतः ॥५१॥**

इति श्रीमद्भागवतमहापुराणेऽष्टादशसाहस्रसंहितायां पारमहंस्यां संहितायां द्वितीयस्कन्धे
पुरुषसंस्थानुवर्णनं नाम दशमोऽध्यायः ॥१०॥

**द्वितीयस्कन्धः समाप्तः ॥२॥**

**अन्वयः**— राज्ञा परीक्षिता पृष्टः महामुनिः यदवोचत् तत् राज्ञः प्रश्नानुसारतः वः अभिधास्ये शृणुत ।।५०।।

**अनुवाद**— राजा परीक्षित् के द्वारा पूछे जाने पर महामुनि शुकदेवजी ने जो उत्तर दिया राजा के प्रश्नों के अनुसार ही मैं आप लोगों को सुनाता हूँ उसे आप लोग सुनें ॥५०॥

**इस तरह से श्रीमद्भागवतमहापुराण नामक पारमहंस्य संहिता के द्वितीय स्कन्ध के पुरुषसंस्थानुवर्णन नामक दसवें अध्याय का शिवप्रसाद द्विवेदी (श्रीधराचार्य) कृत हिन्दी अनुवाद सम्पूर्ण हुआ ।।१०।।**

**दूसरा स्कन्ध समाप्त हुआ ।।२।।**

**भावार्थ दीपिका**

राज्ञा पृष्ट इति । अयमर्थः-यद्यूयं पृच्छथ इदमेव राजापि शुकं पृष्टवान् । शुकोऽपि विदुरमैत्रेयसंवादं पुरस्कृत्य ये पूर्वं राज्ञा कृताः प्रश्नास्तदनुसारेण सर्वं पुराणार्थमवोचत् । तदेवाहं वोऽभिधास्यामि तथैव शृणुतेति । श्रीमद्भागवतं येन स्वब्रह्ममुखतो मितम् । ब्रह्मनारदयोः प्रोक्तं तं वन्दे गुरुमीश्वरम् ।।१।। यत्सूत्रयन्त्रितं विश्वं नरीनर्ति जगत्त्रयम् । सन्तस्तमेव पृच्छन्तु यदत्र स्खलितं मम ।।२।। द्वितीयस्कन्धसंबन्धिपदभावार्थदीपिका । उद्दीप्यतामियं सद्भिर्यथा स्यात्तत्त्वदीपिका ।।३।। ईक्षन्तामिच्छया

सन्तः क्षमन्तां मम साहसम् । मया हि स्वीयबोधाय कृतमेतन्न सर्वतः ।।४।। इति श्रीमद्भागवतटीकायां श्रीधरस्वामिविरचितायां भावार्थदीपिकायां द्वितीयस्कन्धे दशमोऽध्यायः ।।१०।।

**द्वितीयः स्कन्धः समाप्तः ।।२।।**

**भाव प्रकाशिका**

इस श्लोक में सूतजी ने कहा कि आप लोग जो मुझसे पूछे रहे हैं वही प्रश्न राजा ने भी शुकदेवजी से पूछा था । शुकदेवजी भी विदुरमैत्रेयसंवाद को ही दृष्टिपथ में रखकर राजा परीक्षित् ने पहले जिन प्रश्नों को किया था उसके ही अनुसार सम्पूर्ण पुराण के अर्थ का वर्णन किया है । उसी का मैं आपलोगों को सुनाऊँगा । उसे ही आप लोग सुनें ।।५१।।

**श्रीमद्भागवत्० इत्यादि** जिन श्रीभगवान् ने अपने मुख से ब्रह्माजी को तथा ब्रह्माजी ने नारदजी को श्रीमद्भागवत का उपदेश दिया उन परम गुरु श्रीभगवान् की मैं वन्दना करता हूँ ।।११।।

**यत्सूत्रयन्त्रितं० इत्यादि** जिन श्रीभगवान् की माया रूपी सूत्र में बन्धकर यह सम्पूर्ण त्रैलोक्य नाच रहा है, उन्हीं श्रीभगवान् से सन्त पुरुष हमारी उन गलतियों के विषय में पूछें जिन गलतियों को मैंने इस व्याख्या में की है ।।२।।

**द्वितीयस्कन्धसंबन्धि० इत्यादि** श्रीमद्भागवत के द्वितीय स्कन्ध के पदों को प्रकाशित करने वाली यह जो भवार्थदीपिका है, इसको सज्जन पुरुष ऐसे प्रकाशित करें कि यह तत्त्वों को प्रकाशित करने वाली तत्त्वदीपिका बन जाय ।।३।।

**ईक्षन्तामिच्छया इत्यादि-** सन्त पुरुष अपनी इच्छा क अनुसार इसका अवलोकन करें और मेरे इस श्रीमद्भागवत की व्याख्या रूपी साहसिक कार्य को करने के लिए मुझे क्षमा करें । इस व्याख्या का प्रणयन मैंने अपने ज्ञान के लिए किया है, सबों को ज्ञान प्रदान करने के लिए नहीं किया है ।।४।।

**इस तरह श्रीमद्भागवत महापुराण की श्रीधरस्वामी द्वारा प्रणीत भावार्थदीपिका नामक टीका के अन्तर्गत द्वितीयस्कन्ध के दशवें अध्याय की शिवप्रसाद द्विवेदी (श्रीधराचार्य) कृत भावप्रकाशिका व्याख्या सम्पूर्ण हुयी ।।१०।।**

**इस तरह श्रीमद्भागवत महापुराण का दूसरा स्कन्ध सम्पूर्ण हो गया ।।२।।**